प्रेष्यास्तथानेन नदीशबाला
यथाङ्गने क्रीडितुमन्तरिक्षे ।
वैश्वानरोऽन्नं पचतीड्यवह्नि
र्दावो वनं किन्तु दहेत्कदाचित् ॥
देवैरुपास्यां प्रददाति मेधा
मग्निः सदोपासकमानवेभ्यः ।
शूरेषु शौर्यं च महत्त्वकाङ्क्षा
कामोऽखिलप्राणिषु वह्निरेव ॥
अग्निं विना किंपुरुषस्त्वपुंस्त्वः
किंस्त्री च षण्डा मनुजस्वरूपा।
सौन्दर्यदृष्टिः शुभकाव्यसृष्टि
र्वह्निं विना नाप्यनुरागवृष्टिः ॥
सेवस्व वह्निं च यशो लभस्व
तेजो नवं राजसुखं वृणीष्व।
त्रिधा विभाज्याज्यहवींषि हुत्वा
परत्र स्वर्गे सुखमाचिनुष्व ॥

ऐलः —

माहात्म्यमग्नेर्विदितं त्रिलोक्यां
न तं विना कापि गतिर्जगत्याः।
आश्वासनीयः कृपयाऽर्चितेऽग्नौ
प्राप्या प्रियैलेन किमुर्वशी सा ?

[ आकाशवाणी ]

यां सुन्दरीं मन्यस उर्वशीति
यस्या वियोगाद् गतसौख्यसंज्ञः।
सा युष्मदर्थे सुषमावती स्यान्
मांसास्थि - पिण्डं गतयौवनेभ्यः ॥
या स्थूलदेहा भुवि हस्तिनीव
सा सुन्दरीवाद्रियते सकामैः ।
या कामिनी विंशतिवर्षकल्पा
सैवाप्सराः किं महिषी परी वा॥
उद्दामकामाः पुरुषाः सतृष्णा
दृष्ट्यार्पयन्ति प्रमदाजनानाम्।
अलङ्कृतीश्चापि सरागभावान्,
अभ्येति गर्दभ्यपि दर्पणं तत् ॥

सागर-शिशुओं को यही खेलने के लिए अन्तरिक्ष में भेजती है। यह पूज्य वैश्वानर अग्नि अन्न को पचाती है किन्तु कभी दावानल बनकर जंगल को भी जला देती है। अग्नि श्रेष्ठ उपासक व्यक्तियों के लिए देवताओं द्वारा उपासना-योग्य बुद्धि प्रदान करती है। यही उपासना करने वाले मनुष्यों को देवों की उपास्या बुद्धि देती है। बहादुर व्यक्तियों में पराक्रम और महत्त्वाकांक्षा, समस्त प्राणियों में इच्छाशक्ति तथा काम अग्नि ही है।
अग्नि के बिना ( कामाग्नि के बिना ) पुरुष और स्त्री नपुंसक तथा षण्डा के रूप में कुत्सित मानव बन जाते हैं। सौन्दर्य को परखने की दृष्टि, सत्काव्य-रचना और स्नेह की वर्षा अग्नि के बिना संभव नहीं है।
अग्नि का सेवन करो और कीर्ति प्राप्त करो, नवीन तेज और राजसुख का वरण करो।
उसे तीन प्रकार से विभाजित करके घी युक्त हवियों से स्वर्ग में सुखों का वरण करो।
ऐल — अग्नि का महत्त्व जान लिया कि तीनों लोकों में उसके बिना संसार की कोई गति नहीं है।
अग्नि का अर्चन किये जाने पर-- कृपा करके मुझे आश्वस्त करें-- कि क्या मैं प्रिया उर्वशी को फिर पा लूँगा।

[आकाशवाणी]

जिस सुन्दरी को तुम उर्वशी मानते हो जिसके वियोग से तुम दुखी हो, वह तुम्हारे लिए भले ही सुन्दरी हो, वृद्ध व्यक्तियों के लिए तो केवल मांस और हड्डियों का लोथड़ा है।
जो पृथ्वी पर हथिनी जैसे मोटे शरीर वाली है, वह भी कामी व्यक्तियों के लिए सुन्दरी की तरह आदर का पात्र हो जाती है। जो कामिनी बीस वर्ष की है, वही अप्सरा है। फिर कौन रानी अथवा कौन परी ?
बढ़ी हुई कामभावना वाले पुरुष स्त्रियों पर प्यासी नजरें डालकर उनमें आभूषणों की सजावट तथा प्रेम-भावना का संचार करते हैं और तब गधी भी शीशा देखने लग जाती है। यदि पुरुष स्त्रियों को सकाम दृष्टि से नहीं

नार्यस्त्यजेयुः किल भूषणानि
न चेन्नरः पश्यति ता अधोऽक्षः।
नार्यैरुपेक्ष्यः पुरुषस्तथैव
त्यजेत्सुवस्त्राण्यथवा म्रियेत ॥
संभोगबाहुल्यवशान्निरोजा
स्त्यक्तोऽसि कामातुरया विरक्त्या।
प्रियाऽप्रिया वा प्रमदा जगत्यां
भोगाक्षमं कापुरुषं त्यजन्ति॥
तवोर्वशी नास्त्यपरा हि कामा
त्कामाग्निदीप्तिः प्रथमं वरेण्या।
दीप्ते तु कामे गृहमध्यतिष्ठत्
तस्मिन् विनष्टे च पलायिता सा॥
तिर्यग्गतिं लोचनयोस्तरुण्याः
सालस्यलास्यञ्च पदोर्निधाय ।
कट्या मरन्दं कुचयोर्निवेश्य
कामाग्निरङ्गेषु तनोति रूपम्॥
केशेषु कृष्णो वदने तु गौरः
कपोलयोः सारुणिमोऽधरे च ।
नेत्रे त्रिरङ्ग : कुचयोश्च चित्रो
नारीषु कामोऽस्ति धनुर्यथैन्द्रम्॥
लावण्यमुद्भूतमथोरसि स्वं
निजेतरं लिङ्गिनमावृणीते ।
आत्मस्थमानन्दमुपेत्य विन्ते
जातं सुसङ्गादितरेतरस्य ॥
आमोद इष्टो विषयिश्रितत्वान्
न प्राप्यतेऽसौ विषयात्तु सिद्धम्।
भ्रान्त्या मनुष्याः सुरतप्रसङ्गे
प्रायः कदाचारमिहाचरन्ति ॥
अस्त्वस्तु रम्यो विषयो नवीनो
मनस्तृषायाः परिवर्धनाय ।
जानीहि पेयं शमनाय चास्या
स्तवैव पार्श्वे न नवागतस्य ॥
अतो निवर्तस्व गृहं स्वकीयं
पात्रस्थमग्निं शिरसा वहंस्त्वम्।

देखता या नज़र झुका लेता है तो निश्चय ही वे आभूषण पहनना छोड़ दें अथवा मृत्यु का वरण कर लें। इसी तरह औरतों से उपेक्षित पुरुष अच्छे वस्त्र पहनना छोड़ दे अथवा मर जाय।

हे राजन्! सम्भोग की अधिकता से तेजोहीन होने पर तुम्हें कामातुर उर्वशी ने घृणापूर्वक छोड़ दिया है। संसार में स्त्री चाहे वह प्रिय हो अथवा अप्रिय, सम्भोग में असमर्थ कुत्सित पुरुष को छोड़ देती है।

निश्चय ही तुम्हारी उर्वशी वासना से भिन्न नहीं है। इसलिए कामाग्नि की दीप्ति सर्वप्रथम वरण योग्य है। काम के दीप्त होने पर वह घर पर ही रही और उसके नष्ट होने पर वह पलायन कर गई।

कामाग्नि युवती की आँखों में बाँकापन पैरों में आलस्य भरा नृत्य और कमर के मकरन्द को स्तनों में डालकर रूप प्रदान करती है।

बालों में कृष्ण, शरीर में गौर, कपोलों और होठों पर लाल, दोनों आँखों में तीन रंग भरकर और स्तनों को चितकबरा बनाकर स्त्रियों में काम इन्द्रधनुष की सृष्टि करता है।

व्यक्ति अपने हृदय में उत्पन्न लावण्य को अपने से भिन्न लिंग वाले प्राणी का लावण्य समझता है।

आत्मस्थ आनन्द को दूसरे के संग से उत्पन्न हुआ मानता है।

मनचाहा आमोद-प्रमोद विषयीगत होता है, अतः वह किसी विषय से प्राप्य नहीं है।

फिर भी लोग काम-व्यापार में भ्रान्तिवश प्रायः निन्दित आचरण करते हैं।

भले ही मन की प्यास को बढ़ाने के लिए नया विषय सुन्दर हो, किन्तु यह जान लो कि इस प्यास को बुझाने के लिए पेय तुम्हारे ही पास है नये आये हुए प्रेमास्पद के पास नहीं।

हे राजन् ! इसलिए पात्र में स्थित अग्नि को सिर पर ले जाते हुए तुम अपने घर को लौट जाओ। जिस उर्वशी

यामुर्वशीं मार्गयसीह राजन् !
प्रतीक्षते सा भवने त्वदीये॥
घटस्थितं चौषधवस्तुजातं
सेवस्व नित्यं स्वबलाभिवृद्ध्यै।
अन्तःपुरस्थाः कमनीयकान्ता
यस्माद् भवेयुश्च तवोर्वशीव॥

[आकाशवाणी विलीयते, राजा च किञ्चिद्विचारयन् विकीर्णां सामग्रीमवचित्य घटे निदधाति। नेपथ्ये श्रूयते।]

दम्पत्योरादिजं कामं व्यस्तं जनयितुं रतिम्।
विभज्याग्निं त्रिधा त्वैलो भारमुक्तं व्यधात्किल॥
हविष्यं भौतिको भुङ्क्ते सूक्ष्मः कामयते हृदि।
उदरस्थः पचत्यन्नं त्रिधारूपात्मकोऽनलः॥
वासितोऽग्निर्मनस्येवं यज्ञेन भिन्नलिङ्गयोः।
स्वर्गेऽप्यप्राप्तमानन्दं वष्टि नाम्नोर्वशी भुवि॥

पटाक्षेपः

इति त्वा देवा इम आहुरैल यथेमेतद्भवसि मृत्युबन्धुः।
प्रजा ते देवान्हविषा यजाति स्वर्ग उ त्वमपि मादयसे॥
(ऋग्वेद 10-8-95-18)

को तुम यहाँ ढूँढ रहे हो वह तुम्हारे महल में प्रतीक्षा कर रही है।

अतः नित्य अपने बल की वृद्धि के लिए घड़े में रखी हुई ओषधियों का सेवन करो जिससे तुम्हें अन्तःपुर में ठहरी सुन्दर स्त्रियाँ उर्वशी के समान प्रिय लगें।

[आकाशवाणी विलीन हो जाती है और राजा कुछ सोचता हुआ बिखरी हुई सामग्री को इकट्ठा करके घड़े में डाल लेता है। पर्दे के पीछे से सुनाई देता है।]

पति और पत्नी के बीच विद्यमान काम द्वारा प्यार बढ़ाने के लिए ऐल ने आग को तीन भागों में बाँट कर भारमुक्त बना दिया। 1. भौतिक आग — जो हविष्य (यज्ञ में दी गई हवि) भक्षण करती है। 2. सूक्ष्म आग — जो हृदय में कामना के रूप में अनुभूत होती है। 3. जाठराग्नि — जो अन्न को पचाती है। इस तरह आग के तीन रूप बने। भिन्न लिङ्गियों के मन में यज्ञ द्वारा बसाई गई आग से पैदा स्वर्ग में भी अप्राप्त आनन्द पृथ्वी पर उर्वशी के नाम से विलसित है।

पटाक्षेपः

देवताओं ने यह कहा है--- हे ऐल, मौत के भय से मुक्त तुम जैसे लोगों से ही वे खुश रहते हैं। तुम्हारी प्रजा देवताओं का यज्ञ के हविष्य से यजन करेगी और तुम भी स्वर्ग में आनन्द-लाभ करोगे।

(ऋग्वेद १०-८-९५-१८)

# देवो याति भुवनानि पश्यन्

स्थानम् — देवपुरी ( अमरावती )

[ देवशिल्पी त्वष्टा सरण्यूनाम्न्याः पुत्र्या विवाहार्थं मित्रेण सौमिलेन सह वार्तापरो दृश्यते ]

त्वष्टा — विश्वस्रष्टुर्भगवतः कृपास्ति।

सौमिलः — आम्, आम् न तां विना प्राप्तुं शक्यत ईदृशी दक्षता। त्वच्छिक्षिताः शिष्या विशेषत ऋभुः, बिभ्वा, वाजा, देवलोके सुदक्षाः शिल्पिनो मन्यन्ते।

त्वष्टा — गतिशीलतैव गुरोर्गरिमा। कला सुपात्र-संक्रमणादेव यशस्करी सिद्ध्यति।

सौमिलः — सर्वथा प्रशंसार्हा ते वास्तुकला। अधुना निखिले देवलोके भवद्यशो गीयते। अहो भव्यता भवद्वास्तुकलायाः ! महानसि त्वम्।

त्वष्टा — नाधुना मे महत्ता निरापदा। चिन्तितोऽस्मि।

सौमिलः — किमवलम्ब्य ?

त्वष्टा — त्वं तु जानास्येव सप्तवर्षेभ्यः प्राक् सरण्यूजननी महत्तेजसि न्यलीयत। तदासीत्सरण्यूर्नववर्षदेशीया बालिका। तथानभिज्ञा यदेकदा स्वमातरं जिगमिषया सापृच्छन्मां तस्या वसतिम्। अपि निर्वाणं गता ज्योतिर्दर्शयितुं शक्यते ? [ तूष्णीमास्ते ]

सौमिलः — कथमवरुद्धोऽसि ?

त्वष्टा — सरण्यूर्वयःसन्धिस्थाऽधुना। कश्चिद् योग्यवरो लभ्यते चेत्तस्या उद्वाहं कुर्यामिति मे चिन्ताविषयः।

सौमिलः — अस्ति सूर्योऽनूढः। न मया क्वापि तादृशं दीप्तं मुखं दृष्टं कस्यचिदन्यस्य। रश्मीन् विकिरति तत्।

त्वष्टा — न स्यात्काचिद्धानिस्तस्य मुखमात्रं

स्थान — देवपुरी ( अमरावती )

[ देवशिल्पी त्वष्टा सरण्यू नाम की पुत्री के विवाह के लिए मित्र सौमित्र से बातचीत करते हुए दिखाई दे रहे हैं ]

त्वष्टा — संसार के स्रष्टा भगवान की कृपा है।

सौमिल — हाँ हाँ। उसके बिना ऐसा कौशल प्राप्त नहीं किया जा सकता। तुमसे शिक्षा-प्राप्त शिष्य विशेषतः ऋभु, विभ्वा, वाजा स्वर्ग में कुशल शिल्पी माने जाते हैं।

त्वष्टा — गतिशीलता से ही गुरु की महिमा है। कला अच्छे पात्र को प्रदान करने से ही कीर्ति देने वाली सिद्ध होती है।

सौमिल — तुम्हारी वास्तुकला सब प्रकार से प्रशंसा के योग्य है। इस समय समस्त स्वर्गलोक में आपका यशोगान होता है। अहो कैसी भव्य है आपकी वास्तुकला! तुम महान् हो।

त्वष्टा — अब मेरी महत्ता आपत्तियों से रहित नहीं है। मैं चिन्तित हूँ।

सौमिल — किस बात को लेकर ?

त्वष्टा — तुम तो जानते ही हो कि सात वर्ष पहले सरण्यू की माता परम तेज में विलीन हो गई थी। तब सरण्यू लगभग नौ वर्ष की बालिका थी। ऐसी अनजान कि एक बार उसने अपनी माँ के पास जाने की इच्छा से मुझे उसका निवासस्थान पूछा। क्या बुझी हुई रोशनी दिखाई जा सकती है ? [ चुप हो जाता है ]

सौमिल — क्यों रुक गए हो ?

त्वष्टा — सरण्यू अब वयःसन्धि अवस्था में है। यदि कोई योग्य वर मिल जाता है तो उसका विवाह कर दूँ— यही मेरी चिन्ता का विषय है।

सौमिल — सूर्य अविवाहित है। मैंने कहीं भी किसी दूसरे का वैसा कान्तिमान् मुख नहीं देखा। वह किरणें फैलाता है।

त्वष्टा — यदि केवल उसका मुख ही कान्तिमान् हो तो

दीप्तिमच्येत्; किन्तु तस्य तु सम्पूर्णं शरीरमेव ज्योतिष्मदस्ति। कथं सहिष्यते सा तस्य साहचर्यम्? नहि, नहि, काचित्तुषारकायैव तमुद्वोढुमर्हति। वयसाप्यधिकोऽस्ति सः।

सौमिलः — सन्ततिः सदैवावमूल्यते पितृभ्याम्। सरण्यूर्न तथोद्वोढुं अक्षमा यथा त्वं मन्यसे। स्यादप्यक्षमाधुना, विवाहानन्तरं सर्वं समाधीयते। केचित्प्रहृष्टा गार्हस्थ्यं साधयन्ति, केचिदसन्तुष्टा जीवन्ति, इतरे चोदासीना गतानुगत्या समयं यापयन्ति। भद्र ! अप्यस्ति कश्चिदन्यो भद्रतरो वरो येन सरण्यूः परिणेया? अतोऽधिकमविचार्यैव देया सा सूर्याय।

त्वष्टा — अपृष्ट्वा सरण्यूम् ?

सौमिलः — त्वं ब्रूहि ओमिति। कुलीना सा पितरमनुमंस्यते।

त्वष्टा — अस्त्वहं पुत्रीमाशंसानि सूर्यं वरयितुं। त्वं तं स्वेनैव साकमानय।

सौमिलः — स स्वयमागत्य त्वां सरण्यूपाणिं याचिष्यते।

त्वष्टा — किम्?

सौमिलः — अहं मदनं निवेदयिष्ये निशितीकर्तुं निजशरान्। सद्योजातानि कुसुमानि कलिकाश्चाभिनवाः सन्धातुम्। प्रवेशयतु भवान् सखीभिः सह सरण्यूं प्रमदोपवनम्। मदनस्तत्रैव उभावेव संलक्ष्य पुष्पबाणान् चालयिष्यति। इत्थमभीप्सितं प्राप्तमेव जानातु।

त्वष्टा — किमित्थं भणसि कन्यापितरम्?

सौमिलः — ममापि ते कन्या कन्यकैव। व्यवहारवित्पिता सिद्धिमपेक्षते न तु साधनानि। विवाहात्पूर्वं वरकन्याभ्यां मिथो मेलनावसरदाने किं कथञ्चानौचित्यम्? जाने, परम्परावादिता त्वां बाधते। अस्तु, जानीहि न मया किञ्चिदुक्तं न त्वया श्रुतम्। अहं स्वयं सर्वं सात्स्यामि

कोई हानि नहीं; किन्तु उसका तो सम्पूर्ण शरीर ही प्रकाशमान् है। सरण्यू उसके साहचर्य को कैसे सहन करेगी? नहीं, नहीं। कोई शीतल शरीर वाली ही उसके साथ विवाह कर सकती है। वह आयु से भी अधिक है।

सौमिल — माता-पिता द्वारा हमेशा सन्तान का अवमूल्यन किया जाता है। सरण्यू विवाह के लिए वैसी अमसर्थ नहीं है जैसी तुम मानते हो। भले ही अब असमर्थ हो। विवाह के पश्चात् सब ठीक हो जाता है। कुछ आनन्द के साथ गृहस्थ-जीवन का यापन करते हैं, कुछ असन्तुष्ट जीवन बिताते हैं और अन्य उदासीन एवं भेड़चाल से समय व्यतीत करते हैं। मित्रवर! क्या कोई और अन्य अधिक अच्छा वर है जिससे सरण्यू का विवाह किया जाए? इसलिए अधिक विचार किए बिना ही सूर्य के साथ उसका विवाह कर देना चाहिए।

त्वष्टा — क्या सरण्यू को बिना पूछे ही?

सौमिल — तुम हाँ कह दो। वह कुलीन है। पिता की बात का अनुमोदन कर देगी।

त्वष्टा — अच्छा, मैं पुत्री को सूर्य का वरण करने के लिए कहता हूँ। तुम उसे अपने साथ ही ले आओ।

सौमिल — वह स्वयं आकर तुमसे सरण्यू का हाथ माँगेगा।

त्वष्टा — क्या?

सौमिल — मैं कामदेव को अपने वाणों को तीखा करने के लिए निवेदन करूँगा तथा तत्काल खिले हुए फूलों और नई कलियों का सन्धान करने के लिए भी। आप सखियों के साथ सरण्यू को प्रमदोपवन में भेज दें। कामदेव वहीं दोनों को ही लक्ष्य करके पुष्पवाण चलायेंगे। इस प्रकार अभीष्ट को प्राप्त ही समझो।

त्वष्टा — कन्या के पिता को इस प्रकार क्या कह रहे हो?

सौमिल — तुम्हारी कन्या मेरी भी कन्या ही है। व्यवहार का ज्ञान रखने वाले पिता सफलता की अपेक्षा करता है, साधनों की नहीं। विवाह से पूर्व वर और कन्या के लिए परस्पर मिलने का अवसर देने में क्या और कैसा अनौचित्य? जानता हूँ कि रूढ़िवादिता तुम्हें कष्ट दे रही है। अच्छा, समझो कि मैंने कुछ नहीं कहा और न ही तुमने सुना। मैं स्वयं सब कुछ कर लूँगा। [वहाँ से निकल

[निस्सरति ततः]

### (पटपरिवर्तनम्)

**स्थानम् — सुलभसर्वसुखं स्वर्गस्थं प्रमदोपवनम्।**

**समय — दिनस्य प्रथमः प्रहरः।**

[वसन्ततौं गुञ्जद्भ्रमरनिकरैः कूजत्पक्षिकुलैः प्रस्रवज्जल-सीकरसिक्तैः पुष्पलतावितानैः संकुलमुपवनमनुपमां शोभां विधत्ते। अप्सरसो गायन्त्यो नृत्यन्ति। सखीभिः सह प्रविशति सरण्यूः। अरुणेन साकं सूर्यदेवश्चापरपार्श्वे सामाजिकैरीषदेव दृष्टो नृत्यं पश्यन्नास्ते। भ्रमन्तीं नृत्यं पश्यन्तीञ्च सरण्यूं प्रति दृष्टिपातं करोति। सामाजिकैः सुदृश्यो मञ्चस्थपात्रैरदृष्टः कामः सूर्यं सरण्यूञ्च पुष्पैः सन्दधाति। तौ च पुष्पबाणविध्यमानावीषद्विचालितौ मिथः सतृष्णं पश्यतः]

[अप्सरसो गायन्त्यो नृत्यन्त्यश्च]—

**कल्पतरोर् हृदये कूजति कुहू कुहू।**
**पिकी प्रणयि-विरहे हिक्कति हुहू हुहू॥**
**विकिरति कुसुमरजो वर्षति मकरन्दः**
**लता-लग्नपुष्पं चषति मधुपवृन्दः।**
**शिखी शाखिशिखरे नृत्यति ढुहू ढुहू॥**
**वापयितुं मुक्तां शेतेऽसौ शुक्तिः।**
**रतिमनुसरतीयं गुट्टरगूँ उक्तिः।**
**सारङ्ग : पुलिने विलपति पिऊ पिऊ॥**
**लाति वसन्तोऽसौ प्रियता-सन्देशम्।**
**आनन्दं रसिको लभतेऽनेकविधम्।**
**बुक्कति यतिर्वने नहि, नहि मुहुर्मुहुः॥**

[नृत्यावसाने त्वष्टा सौमिलेन सह सम्प्राप्याधुना सुदृष्टं सूर्यमुपगच्छति। सूर्योऽधोमुख एव किञ्चिदग्रे सरति। लज्जिता सरण्यूः सखीभिः सहापर-पार्श्वतो निष्क्रान्ता। आत्मानमपराधिनं मन्यमानं सूर्यं त्वष्टा सावधानो निरीक्षते ब्रूते च।

**त्वष्टा — [सूर्यं] स्वस्थो भव वत्स ! अनुमीयते त्वया सरण्यूः सखीभिः सहात्र सम्प्राप्ता सम्यग्**

जाता है।]

### पट-परिवर्तन

**स्थान — सर्वसुख-सुलभ स्वर्गस्थित प्रमदोपवन**

**समय — दिन का पहला पहर**

[वसन्त ऋतु में गूँजते हुए भौंरों के समूहों से, कूजते हुए पक्षियों से गिरते हुए जलकणों से सिञ्चित फूलों और बेलों के विस्तार से समस्त उपवन अद्वितीय शोभा धारण कर रहा है। अप्सराएँ गाती हुई नाच रही हैं। सखियों के साथ सरण्यू प्रवेश करती है। दूसरे भाग में लोगों के द्वारा थोड़ा सा ही दिखाई देता अरुण के साथ सूर्यदेव नृत्य देख रहा है। घूमकर नाच देखती हुई सरण्यू पर नजर डालता है। लोगों को अच्छी तरह दिखाई देता हुआ और मञ्च पर स्थित पात्रों द्वारा न देखा गया कामदेव सूर्य और सरण्यू पर फूलों के बाण मार रहा है और वे दोनों पुष्पवाणों से बिंधे हुए कुछ विचलित-से परस्पर तृष्णा से देखते हैं।]

[अप्सराएँ गाती और नाचती हुईं]

**कल्पवृक्ष के बीच कोयल कुहक ध्वनि कर रही है। प्रेमी के वियोग में कोयल हू हू शब्द कर रही है। पुष्प धूलि बिखर रही है। मकरन्द की वर्षा हो रही है। भौरों के समूह बेलों पर लगे फूलों को चख रहे हैं। वृक्षों की चोटी पर मोर ढुहू-ढुहू नृत्य कर रहे हैं। यह सीपी मोती उगलने के लिए सो रही है। यह कबूतर की गुटर गूँ उक्ति रति का अनुसरण करती है। नदी के तट पर पपीहा पिऊ-पिऊ का विलाप करता है। यह वसन्त प्रेम का सन्देश लाता है। रसिक प्रेमी बहुविध आनन्द प्राप्त करता है। तपस्वी वन में बार-बार नहीं-नहीं कहता है।**

[नृत्य समाप्त होने पर त्वष्टा सौमिल के साथ आकर अब अच्छी तरह देखे गए सूर्य के पास जाता है। सूर्य नीचे मुँह किये हुए कुछ आगे जाता है। लज्जित सरण्यू सखियों के साथ दूसरे भाग से बाहर निकल गई। अपने आपको अपराधी मानते हुए सूर्य को त्वष्टा ध्यानपूर्वक देखता है और कहता है।]

**त्वष्टा — [सूर्य को] बेटा स्वस्थ हो जाओ। लगता है सखियों के साथ आई सरण्यू को तुमने अच्छी तरह से**

दृष्टा। नैष तेऽपराधः। युवा प्रथमां युवतिं प्रणयदृष्ट्यापि पश्यति चेत्तन्नाप्राकृतं न च दुराचरितम्। नाहं जाने तया सह ते वार्तालापो जात उताहो न, किन्तु तां दृष्ट्वा यज्जातं ते मनसि, तत्त्वया निवेदनीयं निःसङ्कोचम्।

देख लिया है। यह तुम्हारा अपराध नहीं है। यदि युवक पहली युवती को प्रेम की दृष्टि से भी देखता है, यह अस्वाभाविक नहीं है और न ही दुराचरण। मैं नहीं जानता हूँ कि उसके साथ तुम्हारी बातचीत हुई है अथवा नहीं किन्तु उसे देखकर जो तुम्हारे मन में आता है, वह तुम्हें निस्संकोच कह देना चाहिए।

सूर्यः — [तूष्णीमास्ते]

सूर्य — [चुप रहता है।]

त्वष्टा — कथं मौनमाकलय्य स्थितोऽसि ?

त्वष्टा — मौन धारण करके क्यों खड़े हो ?

सूर्यः — बिभेति मद्वाणी मुखाद्बहिर्निःसर्तुम्।

सूर्य — मेरी वाणी मुख से बाहर निकलने से डरती है।

त्वष्टा — भा भैषीः। अकुतोभयं वद।

त्वष्टा — डरो मत। निर्भय होकर कहो।

सूर्यः — स्त्रीविरलायामस्यां कक्षायां न मे काचित्सहचारिणी। श्रीमत्पुत्रीं सरण्यूं दृष्ट्वाभिलषेऽहं तामुद्वोढुम्। अनुग्राह्योऽहं सरण्यूपाणिदानेन।

सूर्य — स्त्रियों की न्यूनता वाले इस स्थान पर कोई भी मेरी संगिनी नहीं है। मैं आपकी पुत्री सरण्यू को देखकर उससे विवाह करने की अभिलाषा करता हूँ। सरण्यू का पाणिदान करके मुझ पर अनुग्रह करें।

[नेपथ्ये नूपुरध्वनिः श्रूयते]

[पर्दे में नूपुर की आवाज सुनाई देती है।]

त्वष्टा — प्रतीयते सरण्यूरित एवागच्छतीति। सा मन्यते चेन्न मे काप्यापत्तिः। त्वं स्वयमेव तस्या मनोऽवगाह्य मां संसूच-यितुमर्हसि। अस्त्वहं व्रजामि। [निष्क्रान्तः। सूर्योऽपि मञ्च-स्यैकपार्श्वेऽदृश्यस्तिष्ठति]

त्वष्टा — ऐसा लगता है कि सरण्यू इधर ही आ रही है। यदि वह मान जाती है तो मुझे कोई आपत्ति नहीं है। तुम स्वयं ही उसके मन की थाह पाकर मुझे सूचित कर सकते हो। अच्छा, मैं जाता हूँ। [निकल गया। सूर्य भी मञ्च के एक भाग में अदृश्य बैठ जाता है।]

सरण्यूः — [प्रविश्य गायति]

सरण्यू — [प्रवेश करके गाती है]

जीवन - सङ्गीतम्।
गुञ्जति तद्दिवसात्तेन मनो नीतम् ॥
मेघालोके मे मञ्जीरौ रणतः।
विपिने नागफणी कीदृक्कण्टकितः !
स्मरति निजातीतम् ॥

वह मन चुराकर ले गया है। उसी दिन से जीवन-संगीत गूँज रहा है। आकाश में बादल छाये होने पर मेरे नूपुर बज उठते हैं। जंगल में नागफणी कैसा काँटों से भरा है! क्या वह अपने अतीत को याद करता है ?

सूर्यः — [सम्प्राप्तः]

सूर्य — [उपस्थित होकर]

आश्लिष्य स्मर्तुं पाठं यदधीतम्।
जीवन - सङ्गीतम् ॥

आलिङ्गन कर जो पाठ पढ़ा, उसे याद करने के लिए जीवन-संगीत ( चल रहा है )

सरण्यूः —

सरण्यू —

त्वामाश्लिष्य भवेन्नाम्ना शेषः कः ?
नैषोऽहं प्राणी पतेत्पावके यः।
हृदयं मे भीतम्।
जीवन - सङ्गीतम् ॥

तुम्हारा आलिंगन करके कौन नामशेष हो ? मैं अग्नि में नहीं गिरना चाहती। मेरा हृदय डरा हुआ है। जीवन का गान ( चल रहा है )

सूर्यः — [उभौ करौ मेलयित्वा]
**दहति हिमं नाग्निर्निवारयति शीतम्।**
**किमपि न विपरीतम् ?**
**जीवन - सङ्गीतम् ॥**
[भ्रमन्तौ त्वष्टा सौमिलश्च सम्प्राप्नुतः। स्मेरमुखः सूर्योऽधोमुखी सरण्यूश्च प्रणमतः। त्वष्टा क्षणमेकं सूर्यं सरण्यूञ्च निरीक्ष्य सौमिलमवलोकयति। अक्षिसंकेत-मुद्रया सौमिलोऽनुमोदयति तयोर्मिलनम्]
**त्वष्टा** — [सरण्यू-सूर्यावपवार्य] **अनुमीयते यन्ममाभीष्टं, तदुभाभ्यां निर्णीतमिति। सौमिल! सम्पादनीयः सद्य एव तयोरुद्वाहः।**
**सौमिलः — कथं सद्यः, सपद्येवेति वक्तव्यम्।**
**त्वष्टा — तत् करिष्यमाणसम्भारा वयं चलेम।**
[सर्वे प्रस्थिताः]

**(पटपरिवर्तनम्)**

**स्थानम् — अमरावती**

[सूर्यकान्तमणिभिः प्रोद्भासिते प्रसाद-कक्षे सरण्यूर्वर्षद्वयकल्पौ यमलौ आत्मजात्मजौ यमीं यमञ्च लालयन्ती दृश्यते। भोजनपानादिभिः परिपुष्टौ शिशू क्रीडनकैः खेलतः। गम्भीरान्तःकरणा सा पृच्छति परिचारिकाम्।]
**सरण्यूः — न निवृत्ता श्रुतिरद्यावधि ?**
**विश्रुतिः — नैव, नाद्यावधि।**
**सरण्यूः — महद्दुःखम्। नित्यमेव सा मत्सदृशीं स्त्रियमन्वेषितुं लोकलोकान्तरेषु भ्रमति मन्नैराश्यपरिवर्धनाय। गच्छ त्वं श्रुतेरन्वेषणाय**
**[यथाज्ञापयति महिषीत्युक्त्वापसर्पति।** प्रविशति च सूर्यः। भीतेक्षणा सरण्यूरुत्थायासनं प्रदर्शयति।]
**सूर्यः — प्रतीक्षमाणस्य मम वर्षत्रयं गतम्। नाधिकं प्रतीक्षितुं शक्यते।**
**सरण्यूः — माधुर्यं जनयति प्रतीक्षा। अपि नैव ?**
**सूर्यः — अलमतिमाधुर्येण। अधुना शिशुभ्यामपि वर्षद्वयमतिक्रान्तम्। श्वो भूलोकादागन्ताहं त्वया सत्कार्य आश्लेषेण।**

सूर्य — [दोनों हाथ मिलाकर]
**अग्नि बर्फ को नहीं जलाती है, केवल सर्दी का निवारण करती है। यहाँ कुछ विपरीत नहीं है। जीवन का संगीत (चलता रहे)** [हाथ मिलाकर भ्रमण करते हुए त्वष्टा और सौमिल पहुँचते हैं। खिले हुए मुख वाला सूर्य और झुके हुए मुख वाली सरण्यू प्रणाम करते हैं। त्वष्टा एक क्षण सूर्य और सरण्यू को देखकर सौमिल को देखता है। आँख के संकेत से सौमिल उन दोनों के मिलन का अनुमोदन करता है।]
**त्वष्टा** — [सरण्यू और सूर्य से अलग होकर] **लगता है कि जो मुझे अभीष्ट है, उन दोनों ने वही निर्णय लिया है। सौमिल! शीघ्र ही उन दोनों का विवाह कर देना चाहिए।**
**सौमिल — जल्दी क्यों, अभी करना चाहिए।**
**त्वष्टा — तो, तैयारी करने के लिए हम चलते हैं।**
[सभी प्रस्थान करते हैं।]

**पट-परिवर्तन**

**स्थान — अमरावती**

[सूर्यकान्त मणियों से चमकते हुए महल के कमरे में सरण्यू दो वर्ष के जुड़वाँ पुत्र-पुत्री यम और यमी को लाड़-प्यार करती हुई दिखाई देती है। खान-पान से हृष्ट-पुष्ट बच्चे खिलौनों से खेल रहे हैं। कुछ गहराये हुए दिल से वह परिचारिका से पूछती है।]
**सरण्यू — क्या अभी तक श्रुति नहीं लौटी ?**
**विश्रुति — नहीं, अभी तक नहीं।**
**सरण्यू — बड़े दुख की बात है। नित्य ही वह मेरे जैसी स्त्री को ढूँढने के लिए तीनों लोकों में भ्रमण करती है केवल मेरी निराशा बढ़ाने के लिए! तुम श्रुति को ढूँढने के लिए जाओ।** ['जैसा महारानी का आदेश' कहकर चली जाती है। और सूर्य प्रवेश करता है। डरी हुई आँखों वाली सरण्यू उठकर आसन दिखाती है।]
**सूर्य — इन्तजार करते हुए मेरे तीन वर्ष व्यतीत हो गये। मैं अधिक प्रतीक्षा नहीं कर सकता हूँ।**
**सरण्यू — प्रतीक्षा मधुरता उत्पन्न करती है। नहीं क्या ?**
**सूर्य — अधिक मधुरता से बस करें। अब बच्चे भी दो वर्ष के हो गए हैं। कल पृथ्वी लोक से आए हुए मेरा तुम आलिंगन से सत्कार करना।**

**सरण्यूः** — श्व एव कथम् ?

**सूर्यः** — **ऊष्मणा पीडितोऽहं शान्तिमपेक्षे भृशम्। आशासे पूरयिष्यस्यभिलाषमिति।**

[कपोलोपरि करस्पर्शं दत्त्वा निष्क्रामति। सरण्यूश्चिन्तिता खं सूचयति। ततः प्रविशति श्रुतिविश्रुति-सहायैका स्त्री। तिस्रोऽप्यभिवादयन्ति सरण्यूम्। सा च सस्नेहं स्वागतं व्याहरति नवागतायै। सरण्यूस्तां स्त्रियं परितः परीक्षमाणा दृश्यते। द्वे एव सख्यौ निष्क्रान्ते]

**सरण्यूः** — [दर्पणं करस्थं कृत्वा तस्मिन् क्रमशः स्वकीयामाकृतिं नवागतां स्त्रियञ्च पुनः पुनः पश्यन्ती प्रहृष्टा पृच्छति] **किंनाम्नी भवती ?**

**नवागता** — **शीलभद्रा।**

**सरण्यूः** — **नाद्यावधि कस्यचिदपि पाणिगृहीती ?**

**नवागता** — **सम्यग्ज्ञातम्।**

**सरण्यूः** — **पितरौ ?**

**नवागता** — **नाहं जाने। पाताललोकस्थाश्रमस्य प्रबन्धकानेवाहं स्वसंरक्षकान् मन्ये।**

**सरण्यूः** — [दर्पणं शीलभद्रायाः करे निधाय] **मामवलोक्य दर्पणे स्वाकृतिं पश्य।**

**नवागता** — [तथैव कृत्वा] **यथा यमले भगिन्यौ।**

**सरण्यूः** — **सर्वथा मे छाया प्रतीयसे। अपि स्वीकरोषि मम भगिनी भूत्वात्र स्थातुम् ?**

**नवागता** — **आम्, नूनम्।**

**सरण्यूः** — [तस्या गृहीतोज्झितं करमुद्दिश्य] **हिमस्पर्शस्ते करः। अपि शैत्यं बाधते ?**

**नवागता** — **नैव, प्रकृत्या शीतलाहम्।**

**सरण्यूः** — **यतोऽभिन्नाकृती आवाम् ; अतो न चेदापत्तिस्त्वमत्र छाया नाम्ना ज्ञास्यसे। छायावच्छीतला शीता वाप्यसि।** [विहसतो द्वे एव]

**नवागता** — **स्वीकरोमि।**

**सरण्यूः** — **अपि स्वीकरोषि मे मित्रत्वम् ?**

**नवागता** — **स्वीकरोमि।**

सरण्यू — कल ही क्यों ?

**सूर्य** — **गर्मी से पीड़ित मुझे पर्याप्त शान्ति चाहिए। आशा करता हूँ मेरी अभिलाषा पूरी करोगी।**

[कपोलों पर हाथ से स्पर्श करके निकल जाता है और चिन्तित सरण्यू आकाश को देखती है। फिर श्रुति और विश्रुति के साथ एक स्त्री प्रवेश करती है। तीनों सरण्यू को अभिवादन करती हैं। और वह नई आई हुई स्त्री का प्रेमपूर्वक स्वागत करती है। सरण्यू उस स्त्री को चारों ओर से परखती हुई दिखाई देती है। दोनों ही सखियाँ निकल जाती हैं।]

**सरण्यू** — [दर्पण को हाथ में लेकर उसमें क्रमशः अपनी आकृति और नवागत स्त्री को बार-बार देखती हुई प्रसन्न होकर पूछती है।] **आपका क्या नाम है ?**

**नवागता** — **शीलभद्रा।**

**सरण्यू** — **अभी तक किसी की भी विवाहिता नहीं हो ?**

**नवा.** — **ठीक जाना।**

**सरण्यू** — **माता-पिता कौन हैं ?**

**नवा.** — **मैं नहीं जानती हूँ। पाताल लोक में स्थित आश्रम के प्रबन्धकों को ही मैं अपना संरक्षक मानती हूँ।**

**सरण्यू** — [दर्पण को शीलभद्रा के हाथ में देकर] **मुझे देखकर दर्पण में अपनी आकृति को देखो।**

**नवा.** — [वैसा ही करके] **जैसे जुड़वाँ बहनें हों।**

**सरण्यू** — **सब प्रकार से मेरी छाया लग रही हो। क्या मेरी बहन बनकर यहाँ रहना स्वीकार करती हो ?**

**नवा.** — **हाँ, निश्चय ही।**

**सरण्यू** — [उसके पकड़ कर छोड़े हुए हाथ को संकेत करके] **तुम्हारा हाथ बर्फ जैसे स्पर्श वाला है। क्या तुम्हें ठण्ड लग रही है ?**

**नवा.** — **नहीं, मैं स्वभाव से ही शीतल हूँ।**

**सरण्यू** — **हम दोनों हमशक्ल हैं अतः यदि तुम्हें आपत्ति न हो तो यहाँ तुम छाया नाम से जानी जाओगी। छाया की तरह शीतल या ठण्डी भी हो।** [दोनों ही हँसती हैं।]

**नवा.** — **स्वीकार करती हूँ।**

**सरण्यू** — **क्या मेरी मित्रता स्वीकार करती हो ?**

**नवा.** — **स्वीकार करती हूँ।**

सरण्यूः — अपि स्वीकरोषि मे सापत्न्यम् ?
नवागता — सापत्न्यम् !
सरण्यूः — सापत्न्यमेव।
नवागता — अपि सापत्न्यं मित्रत्वञ्च सहैव निर्वोढुं शक्येते भवत्या ? नेच्छति काचित्स्वस्था योषित्-सामान्यस्थितिषु स्वपतिं विभक्तुम्।
सरण्यूः — असामान्या स्थितिश्चेत् ?
नवागता — जिज्ञासितव्या मया सा।
[सरण्यूश्छायायाः कर्णे जनैरश्राव्यं किञ्चित्कथयति। मूकसंकेतैरेव छाया प्रतिवदति]

(पटपरिवर्तनम्)

स्थानम् — सूर्यसौधस्यान्तःपुरम्

समयः — निशामुखम्

[सरण्यूः स्तिमितनयना शयाना दृश्यते]
सूर्यः — [प्रविश्य] यदैव दिनान्ते स्वावासमागच्छामि शान्तिलाभाय, तदेव त्वामहं मत्तोऽप्यधिकां श्रान्तिक्लिन्नां पश्यामि। पूर्वमपि यमयम्योर्गर्भस्थयो र्दिनेष्वपि त्वं गर्भभाराधिक्यात्खिन्नादृश्यथाः, किन्तु मां त्वं सदैव स्मयमानाभाषथाः। अपि बिभेषि प्रसवकष्टेभ्यः ?
सरण्यूः — [न किञ्चद् वक्ति]
सूर्यः — नास्ति भयकारणम्। न खल्विदानीं तेऽल्पवयः। अपत्यद्वयं जनयित्वापि बिभेषि कन्यकेवानूढा।
सरण्यूः — [पूर्ववन्मौनमाकलय्य शयानास्ते]
सूर्यः — [हस्तेनोदरं संस्पृश्योपहासपरः] प्रतीयतेऽस्मिन्समये शिशुचतुष्टयं जनिष्यते। किन्त्वधुना मासद्वयमात्रं जातम्।
[सरण्यूः पूर्ववद्गम्भीराकृतिः सूर्यस्य हस्तमपसारयति] अपि कुशलिनी त्वम् ?
सरण्यूः — आम्।
सूर्यः — परिवर्तितेव प्रतिभासि।
सरण्यूः — अहम् ! [परावर्तते]
सूर्यः — मासद्वयपूर्वं दीर्घकालान्तरं यदाहं

सरण्यू — क्या मेरी सौतन होना स्वीकार करती हो ?
नवा. — सौतन ?
सरण्यू — सौतन ही।
नवा. — क्या आप सापत्न्य और मित्रता का एक साथ निर्वाह कर सकती हैं ? कोई भी स्वस्थ स्त्री सामान्य स्थितियों में अपने पति को बाँटना नहीं चाहती।
सरण्यू — यदि असामान्य स्थिति हो तो ?
नवा. — मुझे उस स्थिति के विषय में जान लेना चाहिए।
[सरण्यू छाया के कान में लोगों से न सुनने योग्य ध्वनि में कुछ कहती है। मूक संकेतों से ही छाया उत्तर देती है।]

पट-परिवर्तन

स्थान — सूर्य के महल का अन्तःपुर

समय — रात्रि

[अचल-नयन सरण्यू सोई हुई दिखाई दे रही है।]
सूर्य — [प्रवेश करके] दिन समाप्त होने पर शान्ति पाने के लिए जब ही अपने निवास-स्थान पर आता हूँ तभी मैं तुम्हें स्वयं से भी अधिक थकावट से ग्रस्त देखता हूँ। पहले जब यम-यमी गर्भ में थे, उन दिनों में भी तुम गर्भ भार की अधिकता से खिन्न रहती थी, किन्तु मुझसे तुम हमेशा ही मुस्कराती हुई बतियाती थी। क्या अब भी प्रसव कष्टों से डरती हो ?
सरण्यू — [कुछ नहीं कहती है।]
सूर्य — भय का कोई कारण नहीं है। निश्चय ही अब तुम्हारी आयु कम नहीं है। दो बच्चों को जन्म देकर भी अविवाहिता कन्या की तरह डरती हो।
सरण्यू — [पहले की तरह मौन धारण करके सो रही है।]
सूर्य — [हाथ से पेट को छूकर हँसी-मजाक में] लगता है अब चार बच्चों को जन्म दोगी। किन्तु अभी दो महीने ही हुए हैं।
[सरण्यू पहले की तरह गम्भीर बनी सूर्य के हाथ को हटाती है।] क्या तुम कुशलपूर्वक हो ?
सरण्यू — हाँ।
सूर्य — बदली हुई लग रही हो।
सरण्यू — मैं ! [पीछे मुड़ती है]
सूर्य — लम्बे अन्तराल के बाद दो महीने पूर्व जब तुमने

त्वयानुकम्पितः प्रणयदानेन, तदारभ्य ते स्वभावे व्यवहारे चोत्तरोत्तरं परिवर्तनशीलता वर्धत एव। क्व स्तो बालौ ?

सरण्यूः — स्यातामत्रैव क्वापि! [सूर्य आकारयति 'यम'! 'यमि'! इति। संलग्नकक्षादागतो रुदित-ध्वनिः श्रूयते। सूर्यः कपाटावुद्घाट्य यमं यमीञ्च द्वावेव रज्ज्वा बद्धौ भूमौ लोटन्तौ पश्यति, बन्धनान्मोचयति च तौ]

सूर्यः — [शिशू] को युवयोरपराधो येन मात्रा दण्डितौ ?

यमः — नाहं जाने किं मया यम्या वा कृतमकरणीयं येनावां ताडितौ रज्ज्वा बद्धौ च मात्रा।

सूर्यः — अपि सेवितं किञ्चिज्जीवनधारकम् ?

यमी — मात्रा न किञ्चिदपि दत्तम्। हीयन्तेऽस्मत्प्राणास्तद्विना।

सूर्यः — [रोषताम्राक्षः सरण्यूं प्रति] कासि त्वं सरण्यूवेषधारिणि ? मात्रा दण्ड्यन्त इत्थं स्वबालास्त्रैलोक्ये ? नासि त्वं सरण्यूः। ज्ञाताधुना ते स्वर-विकृतिः। शीघ्रं भण। मा भूःशापग्रस्ता।

सरण्यूः — [करबद्धा] क्षन्तव्याहम्। नाहं सरण्यूः। तया नियुक्ता छायास्मि।

सूर्यः — क्व गता सा, कथञ्च गता ?

छाया — नाहं जाने क्व सा गता वडवारूपमुपधार्य।

सूर्यः — वडवारूपम्! देवी किमर्थं वडवाऽभवत् ?

छाया — बिभेति सा भवत्संयोगात्। पलायनार्थं वडवा स्यात्।

सूर्यः — कथं जातो युवयोः संयोगः ? कुतस्त्व-मागतासि ? कौ ते पितरौ ?

छाया — पाताललोकवासिनी सरण्यूजनैरत्र प्रापिता। आश्रमवासिनी नाहं जाने स्वपितरौ।

प्रणयदान से मुझ पर अनुकम्पा की, तब से लेकर तुम्हारे स्वभाव और व्यवहार में उत्तरोत्तर परिवर्तनशीलता बढ़ रही है। बच्चे कहाँ हैं ?

सरण्यू — यहीं कहीं पर होंगे। [सूर्य पुकारता है यम! यमी! साथ वाले कमरे से आती हुई रोने की आवाज सुनाई देती है। सूर्य द्वार खोलकर यम और यमी दोनों को ही रस्सी से बँधे भूमि पर लोटते हुए देखता है और उन्हें बन्धन से छुड़ाता है।]

सूर्य — आप दोनों का क्या अपराध है जिससे माँ ने तुम्हें यह दण्ड दिया है ?

यम — मैं नहीं जानता हूँ कि मैंने या यमी ने न करने योग्य कौन-सा काम किया है जिससे माँ ने हम दोनों को पीटा है और रस्सी से बाँधा है।

सूर्य — क्या जीवन धारण करने के लिए कुछ सेवन किया है ?

यमी — माँ ने कुछ भी नहीं दिया। भोजन बिना हमारे प्राण निकल रहे हैं।

सूर्य — [क्रोध से लाल आँखें किए सरण्यू के प्रति] सरण्यू का रूप धारण करने वाली तुम कौन हो ? क्या माँ द्वारा तीनों लोकों में कहीं इस प्रकार अपने बच्चों को दण्ड दिया जाता है ? तुम सरण्यू नहीं हो। तुम्हारे स्वर में विकार का रहस्य ज्ञात हुआ। जल्दी बोलो। शापग्रस्त मत हो।

सरण्यू — [हाथ जोड़कर] मुझे क्षमा कीजिए। मैं सरण्यू नहीं हूँ। मैं उसके द्वारा नियुक्त छाया हूँ।

सूर्य — वह कहाँ गई ? और कैसे गई ?

छाया — मैं नहीं जानती हूँ कि वह घोड़ी का रूप धारण करके कहाँ गई ?

सूर्य — घोड़ी का रूप ? देवी ने किसलिए घोड़ी का रूप धारण किया ?

छाया — वह आपके साथ संयोग से डरती है। यहाँ से भाग जाने के लिए वडवा हुई होगी।

सूर्य — आप दोनों का मिलन कैसे हुआ ? तुम कहाँ से आई हो ? तुम्हारे माता-पिता कौन हैं ?

छाया — पाताललोक में रहने वाली मैं सरण्यू के आदमियों द्वारा यहाँ पहुँचाई गई हूँ। मैं आश्रम में रहने

यः कश्चित् मामनुगृह्णाति तमहमनुसरामि। सरण्यू-शरणमागता यथा तयात्र नियुक्ता तथैवाचरामि।

सूर्यः — मन्ये तया त्वं मत्पत्नीत्वे नियुक्ता, शिशुताडनमपि तया समर्थितम्?

छाया — तत्तु तयोर्विवादशमनाय मया तौ दण्डितौ।

सूर्यः — न काचिज्जननी शिशून् तथा दण्डयति यथाद्य त्वमदण्डयः।

छाया — क्षन्तव्यो मेऽपराधः। तयोर्लालनपालने स्वकर्तव्यं मन्यमानाऽपि नाहं सरण्यूवत्तौ प्रीणयितुं समर्था।

सूर्यः — अक्षम्योऽपि तेऽपराधः क्षन्तुं शक्यतेऽग्रे तौ स्वापत्ये इव परिचर्येते चेत्!

छाया — प्रतिजानेऽहं तथाकर्तुमग्रे।

सूर्यः — सरण्यू मां परित्यज्य वडवा भूत्वा पलायितेत्यत्रापवादः प्रसरिष्यतीति न स्थातुं शक्यते मया, अतोऽहं गच्छामि सरण्यूसकाशं यत्र कुत्रापि सा स्यात्।

छाया — सगर्भां मां विहाय व्रजिष्यति मत्पतिः? अहमपि त्वामनुयास्यामि। किं भविष्यत्यनयोर्भ-वच्छिश्वोः?

सूर्यः — आम्, गन्तव्यं त्वयाप्यस्मात्स्थानात्, किन्तु न मया सह सरण्यूसकाशम्। त्वां मातरं मन्यमानयोस्तयोर्मनसि समानाकृतिर्भेदं जनयिष्यति। यौवने ज्ञातरहस्यावपि तौ न द्रुह्यतः स्वपितृभ्याम्। अतो गन्तव्यं त्वया विपरीतां दिशं बालौ नीत्वा।

छाया — नाहं जाने कुत्र सा निवसतीति। कथमवधारणीया स्वगमनदिङ् मया?

सूर्यः — स्वभावतोऽनियन्त्रिता अश्वाः स्वाभिमुख्यं धावन्ति। कथयास्मात्स्थानात्कां दिशं सा

वाली माता-पिता के विषय में नहीं जानती हूँ। जो कोई मुझ पर कृपा करता है, मैं उसके कहे पर चलती हूँ। सरण्यू की शरण में आई हुई मुझे जैसे उसने यहाँ नियुक्त किया, वैसे ही आचरण करती हूँ।

सूर्य — मैं मानता हूँ उसने तुम्हें मेरी पत्नी के रूप में नियुक्त किया है। क्या बच्चों को पीटने के लिए भी उसने कहा है?

छाया — वह तो उन दोनों के झगड़े को निपटाने के लिए मैंने उन्हें दण्ड दिया था।

सूर्य — कोई भी माँ अपने बच्चों को इस प्रकार दण्ड नहीं देती जैसे तुमने आज इन्हें दण्ड दिया।

छाया — मेरा अपराध क्षमा करें। उन दोनों के लालन-पालन को अपना कर्तव्य मानती हुई भी मैं सरण्यू की तरह उन्हें प्रेम करने में समर्थ नहीं हूँ।

सूर्य — तुम्हारा अक्षम्य अपराध भी क्षमा किया जा सकता है यदि तुम भविष्य में उन दोनों को अपनी सन्तान की तरह देखभाल करो।

छाया — मैं भविष्य में वैसा करने की प्रतिज्ञा करती हूँ।

सूर्य — सरण्यू मुझे छोड़कर वडवा घोड़ी होकर पलायन कर गई, यहाँ ऐसा अपवाद फैल जायेगा। मैं नहीं ठहर सकता। इसलिए सरण्यू जहाँ कहीं भी हो मैं उसके पास जाता हूँ।

छाया — क्या मेरा पति मुझ गर्भवती को छोड़कर चला जायेगा? मैं भी तुम्हारा अनुसरण करूँगी। आपके इन बच्चों का क्या होगा?

सूर्य — हाँ, तुम्हें भी इस स्थान से जाना चाहिए; किन्तु मेरे साथ सरण्यू के पास नहीं। तुम्हें अपनी ही माँ मानने वाले बच्चों के मन में समान आकृति से संशय पैदा होगा। पीछे युवावस्था में रहस्य जान लेने पर भी वे दोनों अपने माता-पिता से द्रोह नहीं करेंगे? अतः तुम्हें बच्चों को लेकर विपरीत दिशा में जाना चाहिए।

छाया — मैं नहीं जानती कि वह कहाँ रहती है? मुझे अपने जाने की दिशा कैसे तय करनी है?

सूर्य — स्वभाव से नियन्त्रण रहित घोड़े मुँह की सीध में सामने दौड़ते हैं। बताओ उसने इस स्थान से किस दिशा

प्रातिष्ठत।

छाया — सास्मात्स्थानादुत्तर-दिशां प्राव्रजत्।

सूर्यः -- अहमुत्तरावर्त एव तामुपतिष्ठे।

छाया — मया बालाभ्यां सह दक्षिणदिक्........?

सूर्यः — आम्, आम्, कोणार्कसेविता पुरी। अचिरादेवाहं त्वत्पार्श्व-स्थो भविष्यामि। त्वदध्यासितो वैतरणीपार-प्रदेशो यमशासिता पुरी संयमनी-नाम्ना ख्यातिमेष्यति।

छाया — मदध्यासिता नगरी सरण्यूपुत्र-नाम्ना .....?

सूर्यः — पुनः सापत्न्यं बाधते त्वाम्! त्वं जनिष्यमाणेन स्वापत्येन सहोत्तरस्यां दिशि भगवतामरनाथेन रक्षितादमर-लोका-दधस्त्रिविधसमीरवीजित ऋद्धि- सिद्धिपरिपूर्णे सारस्वत-प्रदेशे सुखमेधिष्यसे। अहञ्चोत्तर-पथगामी श्रमाधिक्य-प्रस्फुटितदीप्तिस्त्वच्छीतल-सम्पर्के शान्तिं लप्स्ये। त्वं प्रथमं दक्षिणावर्तं दृष्ट्वोत्तरवासिनी भूयाः, सा च प्रथममुत्त-रापथमचिनोदिति तया दक्षिणावर्ते वस्तव्यम्। अस्त्वहं गच्छामि अरुणेन सह। स्वशिशु-वद्रक्षितव्यौ यमी-यमौ यावदहं प्रत्यावर्ते तयोर्मात्रा सह दक्षिणावर्ते त्वत्सकाशम्।

छाया — अहमपि सबाला श्वः परश्वो वा मध्यान्तरिक्षस्थमिदं स्थानं परित्यज्य यथादिष्टं दक्षिणावर्तं प्रस्थास्ये [अरुण आगच्छन् दृश्यते। छाया निष्क्रामति]

सूर्यः — स्मृतः समागतोऽसि सखे!

अरुणः — स्मरतस्तवागच्छामि, गच्छतोऽग्रे-सरामि। नैवेत्थं किम्? क्व गन्तव्यम्? किमर्थञ्च?

सूर्यः — अभिन्नहृदयोऽसि त्वं मे। निवेदयिष्ये सर्वं ते मार्गे। अथ केन मार्गेण गन्तव्यं भूलोके?

की ओर प्रस्थान किया था।

छाया — उसने इस स्थान से उत्तर दिशा की ओर गमन किया था।

सूर्य — मैं उत्तर दिशा में ही उसके समीप जाता हूँ।

छाया — मुझे बच्चों के साथ दक्षिण दिशा में..... ?

सूर्य — हाँ, हाँ, कोणार्क वाली पुरी में। शीघ्र ही मैं तुम्हारे समीप होऊँगा। तुम्हारे निवास से वैतरणी नदी के दूसरी तरफ वाला प्रदेश यम द्वारा शासित नगरी संयमनी नाम से प्रसिद्ध होगी।

छाया — मेरे निवास की नगरी सरण्यू-पुत्र के नाम से......... ?

सूर्य — फिर सौतन भाव तुम्हें पीड़ित कर रहा है। तुम उत्पन्न होने वाली अपनी सन्तान के साथ उत्तर दिशा में भगवान अमरनाथ द्वारा रक्षित स्वर्ग लोक से नीचे जहाँ मन्द, सुगन्ध और शीतल हवा पंखा डुलाने का काम करती है, धनधान्य और सफलता से परिपूर्ण सारस्वत प्रदेश में सुखपूर्वक रहोगी। और मैं उत्तर दिशा में जाने पर थकावट के कारण अधिक गर्मी अनुभव करूँगा तो तुम्हारे शीतल सम्पर्क में शान्ति प्राप्त करूँगा। पहले तुम दक्षिणावर्त को देखकर उत्तर दिशा में निवास करो और वह (सरण्यू) पहले उत्तरापथ का चयन करे। पीछे दक्षिणावर्त में निवासे करे। अच्छा, मैं अरुण के साथ जाता हूँ। जब तक मैं उन दोनों की माता सरण्यू के साथ दक्षिणावर्त में तुम्हारे पास लौटता हूँ, तुम यमी-यम से अपने बच्चों की तरह व्यवहार करना।

छाया — मैं भी बच्चों सहित कल या परसों मध्य अन्तरिक्ष वाले इस स्थान को छोड़कर आदेशानुसार दक्षिणावर्त को प्रस्थान करूँगी। [अरुण आता हुआ दिखाई देता है। छाया निकल जाती है।]

सूर्य — मित्र, याद करते ही आ गए हो।

अरुण — तुम्हारे याद किये जाने पर आता हूँ, जाते हुए आगे चलता हूँ। ऐसा नहीं है क्या? कहाँ जाना चाहिए? और किसलिए?

सूर्य — तुम मेरे अभिन्न-हृदय हो। तुम्हें रास्ते में सब निवेदन करूँगा। हाँ, भूलोक पर किस मार्ग से जाना

विहायसा किंवा रथ्यया ?
अरुणः — अन्तरिक्षे यानेन किञ्चित्कालं तु गन्तव्यमेव भुवमवतरितुम्? तत्र च न रथ्या सार्वत्रिकी। कथन्नैवाश्वावारुह्यैव ?

सूर्यः — एवमेव। त्वर्यताम् [निष्क्रान्तौ]

चाहिए? आकाश मार्ग से अथवा रथ से?
अरुण — पृथ्वी पर उतरने के लिए अन्तरिक्ष में कुछ समय तो यान द्वारा जाना ही चाहिए। और वहाँ सब जगह रथ का मार्ग नहीं है। फिर घोड़ों पर चढ़कर ही क्यों नहीं?
सूर्य — इस प्रकार ही उचित है। शीघ्र कीजिए। [दोनों निकल गए।]

## (पटपरिवर्तनम्)

[शष्पशाद्वले वनेऽदृश्या अश्वा हेषणैश्चरन्तः प्रतीयन्ते। सूर्यारुणौ स्थितावेक-पार्श्वेऽवधानेन तान् पश्यतः]

सूर्यः — अरुण ! मनो मे विश्वसित्यत्रैव वडवारूपिणी सरण्यूः स्यादिति। अहमश्वरूपं विधार्य तत्रैव गच्छामि। मयि हेषत्युच्चैस्त्वया-वगन्तव्यं सरण्यूः प्राप्तेति निवर्तनीयमेकाकिना मामत्रैव विहाय। प्रतीक्षणीयौ चावां त्रिंशत्तमे दिने छायाधिष्ठितायां पुर्यां कोणार्काख्ये स्थाने।
अरुणः — करिष्यामि यथा तेऽभिमतम्।
[एकपाश्वर्तः सूर्योऽपरपाश्वतोऽरुणश्च निष्क्रान्तौ। बहिर्भागादाव्रजतोरश्वयोरेक उच्चैर्हेषति। (अत्र कूटशरीरावश्वौ चालयितुं शक्येते)]
अश्वसूर्यः — मां विहाय क्वात्र वने परिभ्रमसि ? अपि न स्मरसि स्वापत्ये ?
वडवा — बिभेम्यहं त्वत्तः। तदेव कारणं स्मरन्त्यपि भृशं स्वसन्ततिं परित्यज्यात्र वने भ्रमामि।
सूर्यः — अपूर्णयौवनया सहोद्वाहोऽपरिपक्वाव-स्थायां प्रथम-प्रसूनागम एव फलोद्गमश्च ते मनसि भयमुत्पादयतोऽद्यापि, परं सकृज्ज-ननीत्वमापन्नया त्वया न भेतव्यमधुना गार्हस्थ्य-धर्माचरणात्।
सरण्यूः — मत्सख्योऽपीत्थं भणन्ति, तथापि न समुत्सहते मे मनः पुनर्मेलनाय। त्वत्सङ्ग-संलापोऽपि सन्तापप्रदो मे।

## पट-परिवर्तन

[नई घास के मैदान में वन में अदृश्य घोड़े हिनहिनाने की आवाज से चरते हुए प्रतीत होते हैं। एक किनारे पर स्थित सूर्य और अरुण ध्यानपूर्वक उन्हें देखते हैं।]
सूर्य — अरुण! मुझे लगता है कि यहीं पर वडवा रूप धारण किये हुए सरण्यू हो। मैं घोड़े का रूप धारण करके वहीं जाता हूँ। मेरे ऊँचे स्वर में हिनहिनाने से तुम्हें जान लेना चाहिए कि सरण्यू मिल गई है और मुझे यहीं छोड़कर अकेले तुम्हें लौट जाना चाहिए और छाया द्वारा अपनाई गई नगरी में कोणार्क नामक स्थान पर तीसवें दिन हम दोनों की प्रतीक्षा करना।
अरुण — जैसी तुम्हारी इच्छा हो, मैं करूँगा।
[एक तरफ से सूर्य और दूसरी तरफ से अरुण निकलते हैं। बाहरी भाग से जाते हुए घोड़ों में से एक ऊँचे स्वर में हिनहिनाता है।]
अश्वसूर्य — मुझे छोड़कर यहाँ वन में कहाँ घूम रही हो? क्या अपने बच्चों की भी याद नहीं आई?
वडवा — मैं तुमसे डरती हूँ। यही कारण है कि अपने बच्चों को अत्यधिक याद करने पर भी छोड़कर यहाँ वन में घूमती हूँ।
सूर्य — यौवन से पहले विवाह, कच्ची उम्र में ही फूल खिलना, फल लगना आज भी तुम्हारे मन में भय पैदा करते हैं। परन्तु एक बार माँ बन जाने पर अब तुम्हें गृहस्थ धर्म का पालन करने से नहीं डरना चाहिए।

सरण्यू — मेरी सहेलियाँ भी इस प्रकार कहती हैं; फिर भी मेरा मन पुनः मिलन के लिए साहस नहीं करता है। तुम्हारे साथ वार्तालाप भी मुझे सन्ताप देता है।

सूर्यः — *तक्रं स्पृशति फूत्कृत्य दग्धो दुग्धेन चैकदा।* हन्त! असम-विवाहस्य परिणतिरेषा ! कथं मया ते भयमपहार्यम्! विधिनाऽहं त्वयि सन्ततिचतुष्टयं जनयितुं नियुक्तोऽस्मि प्रिये !

सूर्य — एक बार दूध से जला हुआ छाछ को फूँक मार कर छूता है। हन्त! यह असम विवाह का परिणाम है। मैं तुम्हारा भय कैसे दूर करूँ! प्रिये! ब्रह्मा ने मुझे तुमसे चार सन्तानें पैदा करने के लिए नियुक्त किया है।

सरण्यूः — क्षम्यताम्। *न गङ्गदत्तः पुनरेति कूपम्।* अपसरत्वस्मात्स्थानात्।

सरण्यू — क्षमा कीजिए। मुझे वह गल्ती दुहरानी नहीं है। मैं पुनः तुमसे सम्पर्क नहीं कर सकती। यहाँ से दूर चले जाओ।

सूर्यः — विधेर्विधानं न कोऽप्यतिक्रमितुं समर्थः। त्वं सूर्याद् विभेषि, तत्तेज आधिक्यात्। अश्वरूपोऽहं सर्वात्मना त्वादृशो जीवामि विधेराज्ञापालनार्थम्।

सूर्य — कोई भी ब्रह्मा के विधान का अतिक्रमण करने में समर्थ नहीं है। तुम सूर्य से डरती हो उसके तेज की अधिकता से। मैं ब्रह्मा की आज्ञा का पालन करने के लिए अश्व रूप सब प्रकार से तुम्हारे जैसा जीवन जी रहा हूँ।

सरण्यूः — [किञ्चिद्विचार्य] तर्हि विधिविधानं पालयितुमहं त्वदोजो योगपद्धतिमाकलय्य नासा-रन्ध्रेण गर्भं प्रापयिष्यामि। नाधिकमतः।

सरण्यू — [कुछ सोचकर] तो विधि के विधान का पालन करने के लिए मैं तुम्हारे तेज को योगपद्धति से नासिका-रन्ध्र से गर्भ में पहुँचाऊँगी। इससे अधिक नहीं।

सूर्यः — एवमस्तु [अश्वरूपः सूर्यो वडवारूपिणी सरण्यूः परस्परं लिहन्तौ दृश्येते]

सूर्य — ऐसा ही हो। [अश्वरूप सूर्य वडवा रूप वाली सरण्यू परस्पर चाटते हुए हिनहिनाते दिखाई देते हैं।]

### पटपरिवर्तनम्

[वडवारूपिणी सरण्यूः स्वरूपावस्थितः सूर्यश्चाल-पन्तौ मार्गमध्यासाते]

### पट-परिवर्तन

[वडवा रूप वाली सरण्यू अपने रूप में आया सूर्य वार्तालाप करते हुए मार्ग में]

सरण्यूः — किमेतत्स्वामिन् ! भवांस्तु प्रकृत-स्वरूपमवस्थितोऽस्ति। माञ्च वडवारूपमा-पन्नामेव नयति ?

सरण्यू — स्वामी ! यह क्या ! आप तो अपने प्राकृतिक रूप में आ गए हो और मुझे वडवा रूप में ही ले जा रहे हो।

सूर्यः — यथासमयं स्वरूपमवस्थास्यसे त्वमपि। आवामस्मादुत्तरापथाद् दक्षिणावर्तं प्रस्थितौ स्वः। उभावेवाश्वौ चेत्स्वामिरहितौ मत्वा कश्चिदपहर्तुं न प्रयतेतेति ते स्वामी प्रकृतस्वरूपमवस्थितोऽहम्।

सूर्य — उचित समय पर तुम भी अपने रूप को धारण कर लोगी। हम दोनों ने इस उत्तरापथ से दक्षिणावर्त को प्रस्थान कर लिया है। यदि दोनों घोड़े हों तो कोई स्वामी-रहित मानकर अपहरण करने का प्रयत्न न करे, इसलिए मैं तुम्हारा स्वामी प्राकृतिक रूप में हूँ।

सरण्यूः — अहमपि वडवारूपं त्यजेयम्..........।

सरण्यू — मैं भी घोड़ी का रूप छोड़ना चाहती हूँ.....

सूर्यः — बालयोर्मनसि सरण्यूद्वयविषयिणी विसङ्गतिर्माभूदिति वडवारूपेणैव त्वया तत्र गन्तव्यम्।

सूर्य — सरण्यू के दो रूप देखकर बच्चे अचंभे में न आयें, इसलिए तुम्हें घोड़ी के रूप में ही वहाँ जाना चाहिए।

सरण्यूः — अवगतं स्वामी मत्पृष्ठस्थो मां धावयितुमिच्छतीति। किं भविष्यति मे भारद्वयं वहन्त्या इत्यपि विचारितम् ?

सरण्यू — जान लिया ! स्वामी मेरी पीठ पर बैठकर मुझे दौड़ाना चाहते हैं। दोनों का भार वहन करते हुए मेरा क्या होगा, क्या यह भी सोचा ?

सूर्यः — कोऽपरो मदन्यो भारः ?
सरण्यूः — जनिष्यमाणा ते प्रजा।
सूर्यः — [स्मयमानः] कियान् भारो मासादप्यूनस्य डिम्बस्य !
सरण्यूः — अननुभूतविषयाः पुरुषाः इत्थमेव भणन्ति। अस्तु, मत्पृष्ठमारोहतु। अहन्त्वामचिरादेव दक्षिणावर्तं नयामि। तत्र छायान्वेषणं युष्मत्कार्यम्।
सूर्यः — मयादिष्टा सा सागरतटस्थां पुरीं गन्तुम्। अरुणश्चादिष्टश्छायावासं दृष्ट्वा नियतदिने तत्रावां प्रतीक्षितुं यत्रार्कस्तथा कोणस्थो भवति यथास्योदयास्तभागौ प्रतीयेते अभिन्नौ।
सरण्यूः — कथमहं तेषां समक्षं गच्छेयं वडवा-रूपिणी। जिह्रेमि तथा गन्तुम्।
सूर्यः — न ते किञ्चिल्लज्जाजनकं मदुक्त-मनुष्ठीयते चेत्। अस्त्वहमारोहामि त्वत्पृष्ठम्

[आरोहणमुद्रा, पटपरिवर्तनम्]

**स्थानम् — समुद्रतटस्था पुरी**

[एकपार्श्वतोऽरुणोऽपरतो वडवाप्रग्रहकरः सूर्यश्च प्रविशतः]

सूर्यः — अरुण ! अपि दृष्टश्छायावासः ?
अरुणः — ओम्, समीप एव।
सूर्यः — चलेव ?
अरुणः — देवी सरण्यूर्वडवा........ !
सूर्यः — आम्, वडवैव (सर्वे नेपथ्यरङ्गमञ्चौ परिक्रामन्ति)
अरुणः — (रङ्गमञ्चं पारयन्) नाद्यापि देवी स्वरूपं धारयिष्यति ?
सूर्यः — नाद्य, श्वः प्रत्यूषे यदाहं सरण्यूभूतया छायया सहोत्तरापथं प्रयामि तदा।
अरुणः — अवगतम्। तदा वडवावेषमपहाय देवी सरण्यूः स्वबालौ लालयिष्यति।
सूर्यः — एवमेव।

सूर्य — मेरे अतिरिक्त दूसरा भार कौन-सा ?
सरण्यू — पैदा होने वाली तुम्हारी सन्तान।
सूर्य — [मुस्कराते हुए] एक माह से भी कम समय के अण्डे का कितना भार ?
सरण्यू — इस विषय में अनुभवशून्य पुरुष ऐसा ही कहते हैं। अच्छा, मेरी पीठ पर सवार हों। मैं तुम्हें शीघ्र ही दक्षिणावर्त ले जाती हूँ। वहाँ छाया को ढूँढना तुम्हारा काम।
सूर्य — मैंने उसे सागर-तट स्थित पुरी को जाने का आदेश दिया है और अरुण को छाया का निवासस्थान देखकर नियत दिन हम दोनों की वहाँ प्रतीक्षा करने के लिए कह दिया है, जहाँ सूर्य इस तरह कोणस्थ होता है कि इसके उदय और अस्त भाग अभिन्न प्रतीत होते हैं।
सरण्यू — मैं उनके समक्ष वडवा रूप में कैसे जाऊँ ? वैसे जाने में लज्जा अनुभव करती हूँ।
सूर्य — यदि मेरे कहे अनुसार करो तो तुम्हें कुछ भी लज्जाजनक नहीं है। अच्छा, मैं तुम्हारी पीठ पर सवार होता हूँ। [सूर्य आरोहण-मुद्रा में। पर्दा गिरता है।]

**स्थान — समुद्र तट स्थित पुरी**

[एक तरफ से अरुण और दूसरे से वडवा की लगाम पकड़े सूर्य प्रवेश करते हैं।]

सूर्य — अरुण! क्या छाया का निवास-स्थान देखा ?
अरुण — हाँ, समीप ही है।
सूर्य — चलें ?
अरुण — देवी सरण्यू वडवा रूप में....
सूर्य — हाँ, वडवा रूप में ही। [सभी नेपथ्य में रंगमञ्च पर घूमते हैं]
अरुण — [रंगमञ्च को पार करते हुए] क्या आज भी देवी अपना रूप धारण नहीं करेंगी ?
सूर्य — आज नहीं, कल सुबह जब मैं सरण्यू बनी छाया के साथ उत्तरापथ को प्रस्थान करूँगा, तब।
अरुण — जान लिया। तब घोड़ी का वेश छोड़कर देवी सरण्यू अपने बच्चों का लालन-पालन करेंगी।
सूर्य — ऐसा ही।

अरुणः — क आदेशो मदर्थम् ?
सूर्यः — छायया सह मत्प्रयाणवेलायाः पूर्वमेव त्वयाग्रेऽग्रे गन्तव्यमुत्तरापथम्।
अरुणः — सम्प्राप्ता वयं छायावासस्थानम्। आवृतं कपाटमुद्घाटयाम्यहम्।
[अरुणः कपाटमुद्घाटनं नाटयति। सरण्यूरूपिणी छाया रङ्गमञ्चागता स्वागतं व्याहरति। अरुणो निष्क्रामति सवडवः]
छाया — न लब्धा क्वापि सा ?
सूर्यः — लब्धा सहैवागता।
छाया — क्वास्ति सा ?
सूर्यः — न दृष्टा वडवा त्वया ?
छाया — सरण्यू वडवा ? सैव वडवा [परिहसन्ती] अप्यत्ति तृणानि सा ?
सूर्यः — चणकानपि चर्वति [छाया-सूर्यौ हसतः]
छाया — कीदृशो नूतनोऽनुभवः !
सूर्यः — तुभ्यं रोचते ?
छाया — भृशम्। वडवा द्रुतगामिनी !
सूर्यः — (प्रहसन्) धाव त्वमपि सरण्यूरिव वडवा भूत्वा किंवा वडवावत्। तव दौहृदेच्छापि पूरणीया।
छाया — परं नाहं त्वां त्यक्ष्यामि।
सूर्यः — मा त्याक्षीः (व्यंग्येन) त्वामारूढेनैव मया गन्तव्यम्।
छाया — गर्भस्थं तवापत्यं त्वाञ्च वहन्ती यद्यहं श्रान्ता स्याम्...।
सूर्यः — तर्हि कस्यचित्तरोरधः श्रमोऽपहार्यः। अहञ्च तच्छिखरा-रूढस्त्वां रक्षिष्यामि। क्व स्तो बालौ ?
छाया — दिष्ट्या सुप्तौ तावद्य समयात्पूर्वमेव।
सूर्यः — यद्येवं तत्स्वरूपमवस्थिता सरण्यूर-धुनैवात्रानेया।
छाया — [सरण्यूमानेतुं बहिर्गमनोत्सुका] नाह-मधुनैव वडवा भूत्वा सरण्यूस्थाने बाध्येय।

अरुण — मुझे क्या आदेश है ?
सूर्य — मेरे छाया के साथ प्रस्थान करने से पहले ही तुम्हें आगे-आगे उत्तरापथ को जाना चाहिए।
अरुण — हम छाया के निवास स्थान पर पहुँच गए हैं। मैं बन्द दरवाजे को खुलवाता हूँ।
[अरुण दरवाजे को खोलने का अभिनय करता है। सरण्यू के रूप वाली छाया रंगमञ्च पर आकर स्वागत करती है। अरुण वडवा सहित निकल जाता है।]
छाया — क्या वह कहीं पर भी नहीं मिली ?
सूर्य — मिल गई, साथ ही आई हुई है।
छाया — वह कहाँ है ?
सूर्य — क्या तुमने घोड़ी नहीं देखी ?
छाया — सरण्यू.... घोड़ी, वही घोड़ी [हँसती हुई] क्या वह तिनके खाती है।
सूर्य — चने भी चबाती है [छाया और सूर्य हँसते हैं]
छाया — कैसा नया अनुभव ?
सूर्य — क्या तुम्हें अच्छा लगता है ?
छाया — बहुत अच्छा। तेज गति से चलने वाली घोड़ी!
सूर्य — [हँसता हुआ] तुम भी सरण्यू जैसी वडवा होकर अथवा घोड़ी की तरह दौड़ो। तुम्हारी गर्भावस्था की इच्छा भी पूर्ण करनी चाहिए।
छाया — परन्तु मैं तुम्हें नहीं छोड़ूँगी।
सूर्य — मत छोड़ना [व्यंग्य से] मुझे तुम पर सवार होकर ही जाना है।
छाया — गर्भस्थ तुम्हारी सन्तान और तुम्हें ले जाते हुए यदि मैं थक जाऊँ.... ?
सूर्य — तो किसी वृक्ष के नीचे थकावट दूर कर लेना और मैं उसकी चोटी पर बैठा तुम्हारी रक्षा करूँगा। बच्चे कहाँ हैं ?
छाया — सौभाग्य से वे दोनों आज समय से पूर्व ही सो गये हैं।
सूर्य — यदि ऐसा है तो स्वरूप धारण कर सरण्यू अभी यहाँ आ जाए।
छाया — [सरण्यू को लाने के लिए बाहर जाने की इच्छुक] मुझे अभी वडवा होकर सरण्यू के स्थान पर न बाँधा

**सूर्यः** — नाधुना, न च श्व एव। न बाधयिष्यामस्त्वाम्। परिवर्तितासु स्थितिषु नैतदपेक्ष्यते। आवां श्वः प्रातःकाले बालयोः सुप्तयोरेव स्वरथयानेन व्रजिष्यावः ; तथापि स्वदौहृदपूर्त्यर्थं प्रतिवेशिनाञ्च प्रत्ययार्थं कर्तव्यमेव हयहेषणमतिप्रत्यूषे।

[छाया निष्क्रामति। सूर्यश्छायागृहं निरीक्षमाणः कालं यापयति। छाया सरण्यूदेव्या सह सम्प्राप्नोति]

**स्वागतम्, स्वागतम्। साम्प्रतं युवयोर्न काचिच्चर्वति चणकान्** [सरण्यूं निरीक्ष्य साभिनयम्] **वयं सर्वे भोक्ष्यामहे** [सर्वे प्रहृष्टाः समकालं वदन्ति] **मिष्टान्नम् !**

**पटाक्षेपः**

[नेपथ्ये श्रूयते]

**आकृष्णेन रजसा वर्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यञ्च।**
**हिरण्ययेन सविता रथेना देवो याति भुवनानि पश्यन्॥**
**(यजुर्वेद)**

**उद्घोषकः —**

**सूतेऽश्विनीकुमारौ सा सरण्यूर्वडवाऽथवा।**
**नासत्यावपि तौ ख्यातौ देवानाञ्च भिषग्वरौ॥**
**जायते च मनुः काले छायाया उत्तरापथे।**
**जनको मानवानां यो धर्माणाञ्च निदेशकः॥**

जाय।

**सूर्य — अब नहीं, और न कल ही। तुम्हें कष्ट नहीं देंगे। बदली हुई स्थितियों में यह अपेक्षित नहीं है। हम दोनों कल प्रातः बच्चों के सोये होने पर ही अपने रथ से चले जायेंगे। फिर भी तुम्हें अपनी गर्भावस्था की इच्छा की पूर्ति के लिए और पड़ोसियों के विश्वास के लिए तड़के कुछ समय घोड़े की हिनहिनाहट सुनानी होगी।**

[छाया निकलती है। सूर्य छाया के घर को देखते हुए समय बिताता है। छाया देवी सरण्यू के साथ आती है।]

**स्वागत है, स्वागत है। अब आप दोनों में से कोई भी चने नहीं चबाती है।** [सरण्यू को देखकर अभिनय के साथ।] **हम सब खायेंगे।** [सभी प्रसन्न हुए एक साथ कहते हैं] **मिठाई।**

**पर्दा गिरता है।**

**[नेपथ्य में सुनाई देता है।]**

**गहरे श्याम रंग की धूलि से भरा अमर तथा मर्त्य लोकों में प्रवेश करता हुआ देदीप्यमान सविता (सूर्य) सोने के रथ से विभिन्न लोकों को देखते-देखते चला जा रहा है।**

**(यजुर्वेद)**

**उद्घोषक —**

**सरण्यू किंवा घोड़ी अश्विनी कुमारों को पैदा करती है। उन्हें नासत्य भी कहा जाता है। वे देवताओं के वैद्य हैं। उत्तरापथ में यथासमय छाया के गर्भ से मनु पैदा होता है जो मनुष्यों का आदि पिता है और विभिन्न कर्तव्यों/धर्मों को बताने वाला है।**

# सामयिकी

स्थानम् —संयमनी ( यमराज-नगरी )

समयः —प्रथमः प्रहरो रजन्याः ।

[यमो यम्या विमुखः स्थितो वार्तालापपरो दृश्यते। भित्तिषु "सत्यं वद, धर्मं चर" इति स्थूलाक्षरेषु लिखिते वाक्ये पठितुं शक्येते दूरतोऽपि।]

यमः — नैव, नैव कदाचिदपि। आवयोर्यौन-सम्पर्कोऽवैधो धर्माऽननुकूलः।

यमी — कथम्? अप्यहं स्त्री नैव? नासि किं त्वं पुमान्?

यमः — सत्यं, भिन्नलिङ्गावावाम्। किन्तु... ...

यमी — किन्तु किम्?

यमः — आवां भ्रातरौ स्वः। त्वं मे भगिनी, अहञ्च त्वत्सहोदर्यः।

अमर्यादितः काम एषोऽपसार्यः।

यमी — त्वया मेऽधुना कामतापोऽपहार्यः॥

सुगन्धिः समीरः समोदः शशाङ्कः।
नवं देवयुग्मं विविक्तः प्रदेशः।
प्रबुद्धो मनोजो मनोज्ञा च वेला।
सुतोत्पादनान्मद्विधिश्चोपकार्यः ।
त्वया मेऽधुना कामतापोऽपहार्यः॥

यमः — रविर्नौ पिता विश्वभर्ता वरेण्यः।
अनन्या च माता सरण्यूः शरण्या।
स्वसः ! सोदरो नाग्रजो नानुजस्ते।
अगम्यासि, नाहं तदर्थं विचार्यः॥
अमर्यादितः काम एषोऽपसार्यः॥

यमी — मनुष्येषु वर्ज्योऽस्ति भोगो भगिन्याः
परं देवयोनौ स्वसा यभ्यतेऽतः,
मनोऽस्यां युवत्यां निधायात्मतृप्त्यै,
सुभर्त्रेव भोगेन कायोऽवगाह्यः॥
त्वया मेऽधुना कामतापोऽपहार्यः॥

यमः — न मिथ्या ब्रुवेऽहं सदा सत्यवक्ता ।

यमराज नगरी

समय : रात्रि का पहला पहर

[यम यमी से विमुख स्थित बातचीत करता दिखाई दे रहा है। दीवारों पर 'सत्य बोलो, धर्म पर चलो' इस प्रकार मोटे अक्षरों में लिखे हुए वाक्य दूर से भी पढ़े जा सकते हैं।]

यम — नहीं, कभी नहीं। हम दोनों का यौन सम्पर्क धर्म के प्रतिकूल और अवैध है।

यमी — क्यों? क्या मैं स्त्री नहीं हूँ? क्या तुम पुरुष नहीं हो?

यम — सत्य है, हम दोनों भिन्न लिंगी हैं। किन्तु.....

यमी — किन्तु क्या?

यम — हम दोनों सगे भाई-बहन हैं। तुम मेरी बहन हो और मैं तुम्हारा सगा भाई। ऐसी मर्यादा रहित इच्छा दूर रखनी चाहिए।

यमी — तुम्हें अब मेरा वासना-सन्ताप दूर करना चाहिए। सुगन्धित वायु चल रही है। चन्द्रमा प्रसन्नता देने वाला है। यह देवताओं अर्थात् हमारा जोड़ा और निर्जन प्रदेश है, कामदेव जाग्रत है और मनोहारिणी वेला है। पुत्रोत्पत्ति से तुम्हें मेरा उपकार करना चाहिए। तुम्हें अब मेरा सन्ताप दूर करना है।

यम — संसार के पालक श्रेष्ठ सूर्य हम दोनों के पिता हैं और शरण देने वाली सरण्यू एक ही माता है। बहन! मैं तुम्हारा जुड़वाँ भाई हूँ। न बड़ा और न छोटा। तुम अगम्या हो। हमें ऐसी बात नहीं सोचनी चाहिए। इस मर्यादा रहित काम से दूर रहना है।

यमी — मनुष्यों में भगिनी के साथ सम्भोग निषिद्ध है परन्तु देव-योनि में यह निषिद्ध नहीं है। तुम्हें आनन्द के लिए इस युवती में मन लगाकर अच्छे पति की तरह उसके शरीर का अवगाहन करना चाहिए। तुम्हें अब मेरा काम-सन्ताप दूर करना है।

यम — हमेशा सत्य बोलने वाला मैं झूठ नहीं बोलता

पिता व्योम्नि साक्षी जनन्या सहैव।
कृतो नैव जाने कदाचार ईदृक्।
स्वदेहस्त्वयास्माच्च पापान्निवार्यः॥
अमर्यादितः काम एषोऽपसार्यः॥

हूँ। जननी के साथ ही पिता आकाश में साक्षी हैं कि मैंने ऐसा दुराचार नहीं किया। तुम्हें अपने इस शरीर को पापकर्म से बचाना चाहिए। इस मर्यादा रहित काम को दूर करना चाहिए।

यमी — विधी रूपस्त्रष्टा तु कार्यं ह्यकार्यम्।
अवेत्योदरेऽकारयत् सङ्गमं नौ।
न पृथ्वीं दिवं वा विना कश्चिदन्यः।
प्रपश्यत्यशङ्केन देहः प्रसाद्यः।
त्वया मेऽधुना कामतापोऽपसार्यः॥

यमी — सृष्टि का निर्माण करने वाले ब्रह्मा ने तो अकार्य और कार्य को जानकर हम दोनों को माँ के पेट में मिला दिया था। पृथ्वी और आकाश के अलावा कोई दूसरा नहीं देख रहा है। निःशंक भाव से यह शरीर खिल उठे। तुम्हें अब मेरा काम-सन्ताप दूर करना चाहिए।

यमः — न देवाः स्वचक्षूंषि सम्मीलयन्ति
शुभं वाशुभं कर्म पश्यन्ति कर्तुः।
रथेनेव नेमिश्चलान्येन साकम्,
पुनर्नैव वाचा त्वयाऽहं प्रहार्यः॥
अमर्यादितः काम एषोऽपसार्यः॥

यम — देवता अच्छे या बुरे काम करने वाले को देखते हैं। अपनी आँखों को बन्द नहीं कर लेते हैं। तुम किसी दूसरे पुरुष के साथ रथ के साथ पहिये की धुरी की तरह चलती रहो; किन्तु फिर तुम्हें मुझ पर इस तरह वाणी से प्रहार नहीं करना चाहिए। इस मर्यादा रहित काम को दूर करना चाहिए।

अहोरात्रमाकल्पिता ये हि भागाः,
ममाभीप्सितानाप्नुयात्तान् यथावत्।
रवेस्तेजसा दीप्तिमानस्तु भालः।
वरेण्यो मया नैष पन्था अनार्यः।
अमर्यादितः काम एषोऽपसार्यः॥

दिन-रात समय के जो-जो कल्पित हिस्से हैं, वे अच्छे बनकर मेरे जीवन में आयें। सूर्य के समान तेज से मेरा मस्तक देदीप्यमान हो। इस अनुचित रास्ते पर मुझे नहीं चलना है। इस मर्यादाहीन काम से हमें दूर रहना है।

स्वसा भ्रातरं कामयानोत्तरेऽस्तु।
युगे नाम नास्मिंस्तु सृष्टेः प्रभाते।
समाश्लिष्य चान्यं पतिं भोगहतोः।
त्वया सोदरेणाभिषङ्गो न कार्यः॥
अमर्यादितः काम एषोऽपसार्यः॥

बहन, भाई की कामना करे, सम्भवतः परवर्ती काल में ऐसा हो, सृष्टि के प्रारम्भ के इस युग में ऐसा नहीं हो। अतः काम-तोष के लिए तुम किसी दूसरे को पति मानकर उसका आलिंगन करो, भाई को नहीं। इस मर्यादाहीन कामकृत्य से दूर रहना है।

यमी — अहन्ते स्वसा सोदरस्त्वं मदीयः।
हरेद् भ्रातुरार्तिं न या सा स्वसा किम्!
स किं सोदरो यः स्वसुर्नोपकुर्यात्!
ममायं विकारस्त्वयैवोपचार्यः ॥
त्वया मेऽधुना कामतापोऽपसार्यः॥

यमी — मैं तुम्हारी बहन हूँ। तुम मेरे सगे भाई हो। जो भाई की पीड़ा को दूर न करे, वह कैसी बहन? जो बहन की भलाई न करे वह कैसा भाई? मेरे इस मनोविकार का तुम्हें ही इलाज करना है। तुम्हें अब मेरा सन्ताप दूर करना चाहिए।

यमः — न काङ्क्षे सकामोऽङ्गसङ्गं त्वयाहम्।
स्वसुर्देहलिप्सा हि पापं जघन्यम्।
वृणीष्वापरं कञ्चिदात्मानुरूपम्।
परं मत् सदा पापसङ्गोऽपवार्यः॥
अमर्यादितः काम एषोऽपसार्यः॥

यम — मैं कामवासना से तुम्हारा साथ नहीं चाहता हूँ। निश्चय ही बहन के शरीर की लालसा करना जघन्य पाप है। अतः तुम अपने अनुरूप किसी दूसरे का वरण करो; परन्तु मुझे इस पापात्मक आसक्ति से दूर रखो। हमें इस अमर्यादित काम से दूर रहना है।

यमी — न जाने त्वदीयं मनः कीदृशं यत्।
लतेव द्रुमं काचिदाश्लेक्ष्यति त्वाम्।
परा भन्त्स्यति त्वा वरत्रा यथाश्वम्।
मयाऽसाध्यरोगः कथं वा निकार्यः।
त्वया मेऽधुना कामतापोऽपहार्यः॥

यमः — वृणीष्वापरं गच्छ, दूरं त्यजास्मान्,
हरामुष्य चित्तं, शुभञ्चावयोः स्यात्।
पुनर्मा वदीर्वाचमेतामवद्याम्,
मदर्थं हि दोषस्त्वया नोपहार्यः।
अमर्यादितः काम एषोऽपसार्यः॥

यमी — प्रकृतिः स्त्रीपुंसौ जनयति, नतु भ्रातरं भगिनीञ्च। आवयोः प्रथम एकाकी द्वन्द्वः प्रकृत्या दाम्पत्यार्थमेव प्रतीयते। कालान्तरे जातेषु बहुषु स्त्रीपुरुषेषु सोदरो द्वन्द्व समाजस्वास्थ्याय भगिनीभ्रातृसम्बन्धेन ज्ञास्यते। पशुपक्षिषु तु भविष्यत्कालेऽपि जननपरायणौ स्त्रीपुंसा-वेवोत्पत्स्येते।

यमः — मन्ये सृष्टिविकासार्थमावामुत्पन्नौ। प्रतीक्षावहै यावदन्येऽपि स्त्रीपुरुषा उद्भवन्ति। तदा कश्चित्पुरुषस्त्वद्भर्ता काचित्स्त्री च मद्भार्या भविष्यतः प्रजातन्तु-वितानाय।

यमी — यदि विधिरपरं द्वन्द्वं निर्मापयति, सोऽप्यावयोः कृतेऽग्राह्य एव पित्रोरभिन्न-त्वाच्चेतनसृष्टा अस्मत्पितुः सूर्यस्यात्म-रूपत्वाद्वा सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्चेति श्रुति-प्रामाण्यात्। एवं सृष्टिविकासक्रमोऽवरुध्यत एव।

यमः — मा स्म चलत् सृष्टिक्रमः। नाहं समानपितुः स्त्रीसन्ततिमुद्वोढुं शक्नोमि। इह जन्मनि जन्मान्तरेष्वपि च कौमारजीवनं यापयिष्यामि।

यमी — यमलावावां गर्भावस्थायां यद् विवस्त्रावेव सहैवावसाव, किं सिद्ध्यत्यनेन भवतां मतेन?

यमः — अविज्ञातसम्पर्काय नावामुत्तरदायिनौ।

यमी — मैं नहीं जानती हूँ कि तुम्हारा कैसा मन है! कोई स्त्री तुम्हारा उसी प्रकार आलिंगन करेगी जैसे एक बेल वृक्ष का। कोई दूसरी तुम्हें उसी तरह बाँध लेगी जैसे लगाम घोड़े को। बताओ कि मैं असाध्य रोग से कैसे छुटकारा पाऊँ! तुम्हें मेरा यह काम-ज्वर अब दूर करना ही होगा।

यम — जाओ, किसी दूसरे का वरण करो। हमें दूर रहने दो। उस पुरुष का मन हर लो ताकि हम दोनों का भला हो। इस निन्दनीय वाणी को दोबारा मत बोलना। मुझे इस दोष का उपहार मत दो। मर्यादाहीन काम दूर रहे।

यमी — कुदरत स्त्री और पुरुष पैदा करती है, भाई-बहन नहीं। हम दोनों का पहले अकेला जोड़ा प्रकृति द्वारा पति-पत्नी के लिए ही बना प्रतीत होता है। कालान्तर में उत्पन्न हुए बहुत से स्त्री-पुरुषों में सगे भाई-बहन का जोड़ा समाज को उचित दिशा देने के लिए जाना जाएगा। पशु-पक्षियों में तो भविष्य में भी सन्तानोत्पत्ति में लगे नर और मादा ही उत्पन्न होंगे।

यम — मैं मानता हूँ कि हम दोनों सृष्टि के विकास के लिए उत्पन्न हुए हैं। जब तक दूसरे स्त्री-पुरुष भी पैदा हों, हम प्रतीक्षा करें। तब सन्तान के लिए कोई पुरुष तुम्हारा पति और कोई स्त्री मेरी पत्नी होगी।

यमी — यदि ब्रह्मा किसी दूसरे जोड़े का निर्माण करता है वह भी हम दोनों के लिए पिता के भिन्न न होने से ग्रहण करने योग्य नहीं होगा क्योंकि चेतन स्रष्टा सूर्य जग के पिता हैं। वेद-प्रमाण से सूर्य स्थावर और जंगम की आत्मा हैं। इस प्रकार सृष्टि का विकास-क्रम रुक ही जाएगा।

यम — भले ही सृष्टि क्रम न चले। मैं समान पिता की स्त्री-सन्तान से विवाह नहीं कर सकता हूँ। इस जन्म में और दूसरे जन्मों में भी ब्रह्मचर्य जीवन बिता कर रहूँगा।

यमी — जुड़वाँ हम दोनों गर्भावस्था में जो निर्वस्त्र ही साथ रहे, आपके मत में इससे क्या सिद्ध होता है?

यम — अविज्ञात सम्पर्क के लिए हम दोनों उत्तरदायी

अप्रबुद्धयोर्जातः सम्बन्धो न दोषावहः।

यमी — जानताजानता विहितमनौचित्यं दोषावहमित्याचार-संहितानुशासनम्।

यमः — अचेतनतया कृतं पापमुपेक्षणीयमिति व्यवहारसिद्धम्।

यमी — त्वां सोमं पाययित्वा निश्चेतनं विदधामि। [चषकं सोमेनापूर्य यमाधरमुपनयति। यमो हस्तेन वारयति]

यमः — अलं कुतर्केण।

यमी — जातावेव वियुक्तावावां युवावस्थायां पुनर्मिलितावभिष्याव चेत् किमकरिष्यः प्रणयप्रार्थितो मया त्वम्?

यमः — अजानता विहितं स्खलनं कथं मण्डयसि सिद्धान्तैः?

यमी — नाहं किञ्चित्करोमि। प्रस्फुटति सत्यमनायासम्। कदाचिदितिहासज्ञानेन तदवरुध्यते, परिष्क्रियते वा।

यमः — कामोऽपरिचयं वृणुते। तस्मान्मयापि त्वत्प्रणयप्रस्तावः स्वीकार्योऽभविष्यत्तदा। किञ्चावां तु चिरपरिचितौ।

यमी — किं परिचितयोः कामसम्पर्कों न कदाचिदपि सम्भवति?

यमः — सम्भवति, हठात्कारितः स्याद्यदि केनचिदन्येन परिष्ठिति-वशात्, किञ्चैवम्भूतः सम्पर्कों न सिद्ध्यति प्रेरकः। सहोदरया भगिन्या कामसम्पर्कस्तु भविष्यत्कालेऽपि न भविष्यतीति मे दृढा मतिः।

यमी — दुराशैवेयं ते धर्मात्मन्!

यमः — अहं योगबलेन पूर्वं मन्वन्तरं त्वत्प्रत्ययार्थमुपस्थापयामि [चुटीं वादयति] ओह! मार्कण्डेयाश्रमे युवक एक एका युवतिश्च परस्परमालपन्तौ भ्रमतः। आत्मानं गोपयित्वा

नहीं हैं। अनजाने हुआ सम्बन्ध दोष वाला नहीं होता है।

यमी — जानते या न जानते हुए किया गया अनुचित कार्य दोष वाला होता है, यह आचारसंहिता का अनुशासन है।

यम — अचेतावस्था में किया गया पाप उपेक्षा के योग्य है— ऐसा व्यवहारसिद्ध है।

यमी — मैं तुम्हें सोमपान करवाकर निश्चेतन कर देती हूँ। [प्याले को सोमरस से भरकर यम के होठों तक ले जाती है। यम हाथ से हटाता है।]

यम — ऐसे बुरे तर्क से बस करो।

यमी — यदि पैदा होते ही बिछुड़े हुए हम दोनों फिर युवावस्था में पुनः मिल जाते तो मेरे द्वारा प्रणय-प्रार्थना करने पर तुम क्या करते?

यम — अज्ञान से हुई भूल को सिद्धान्तों से क्यों मण्डित कर रही हो?

यमी — मैं कुछ नहीं करती हूँ। अनायास ही सत्य प्रस्फुटित होता है। कभी इतिहास ज्ञान से वह अवरुद्ध हो जाता है अथवा परिष्कृत कर दिया जाता है।

यम — वासना परिचयहीन का वरण करती है। इसलिए तब मैं भी तुम्हारे प्रणय-प्रस्ताव को स्वीकार कर लेता; किन्तु हम दोनों तो चिर-परिचित हैं।

यमी — क्या परिचित युवक-युवती में कभी भी काम सम्पर्क नहीं हो सकता है?

यम — हो सकता है यदि परिस्थितिवश किसी दूसरे के द्वारा बलपूर्वक करवाया गया हो; किन्तु इस प्रकार का सम्पर्क प्रेरक सिद्ध नहीं होता है। सगी बहन के साथ तो काम-सम्पर्क भविष्यत् काल में भी नहीं होगा-- ऐसा मेरा दृढ़ विश्वास है।

यमी — हे धर्मात्मा! यह तुम्हारी आशा शायद ही पूरी हो।

यम — मैं योगबल से पूर्व मन्वन्तर को तुम्हारे विश्वास के लिए उपस्थित करता हूँ। [चुटकी बजाता है।] ओह, ऋषि मार्कण्डेय के आश्रम में एक युवक और एक युवती परस्पर वार्तालाप करते हुए घूम रहे हैं। अपने

पश्याव किं तौ कथयत आचरतश्च [मञ्चस्यैकपार्श्वेऽदृश्यौ भूत्वा पश्यतः, प्रविशतोऽपरपार्श्वतो वर्तुलावृन्दारकौ]

वर्तुला — स्नातकोत्तरदीक्षायामावयोः पूर्णो हायनो जातः।

वृन्दारकः — आम्, सम्प्रति तु प्रत्यावर्तनस्य कालः समायातः। अस्यामेव श्रावण्यां संपत्स्यतेऽस्माकं दीक्षासमारोहः। ततोऽहं पितृपादानां दर्शनार्थं शीघ्रमेव प्रयास्यामि गृहम्।

वर्तुला — अथ त्वं गार्हस्थ्यं चरिष्यसि? [अवरुद्धा नखेन धरित्रीं लिखति]

वृन्दारकः — गार्हस्थ्यम्! ओम्, इत्थमेव भणन्ति पितृपादाः [अवरुद्धो नताननां वर्तुलां बाढं पश्यति]

वर्तुला — मां त्यक्त्वा व्रजिष्यसि? [वेपथुमतीव नाटयति]

वृन्दारकः — यद्यहं त्वत्पितृपादान् पाणिं ते याचे.......।

वर्तुला — वयःसन्धिस्था कदाचिदेव वरणाधिकारिणी मन्यते जनैः। परिणयोत्सवे पठितव्या मन्त्रा अपि नाद्यावधि कण्ठस्थीकृता मया। तव पितृपादास्त्वविलम्बमेव त्वदुद्वाहं कर्तुमेषिष्यन्ति।

वृन्दारकः — मानयिष्यामि स्वपितरं त्वत्पिता मन्यते चेत्। आशासे सोऽपि मंस्यत एव, यतः कन्याया यौवनं पित्रोर् महच्चिन्ताजनकम्। त्वञ्चाधुना समासन्नयौवना पूर्णतः प्रणयार्हा। लतासु प्रसूनागम एव नाह्वयति भ्रमरकुलम्?

वर्तुला — किञ्चोपवनपतिर्लतायाः फलोत्पादनक्षमतामपि न तोलयति? अतएवादौ जातानि कुड्मलान्यवचिनोति। प्रहृष्टयैव मया भाव्यं ममपितृपादा मन्यन्ते चेत्।

आप को छुपाकर देखते हैं कि वे दोनों क्या करते हैं और क्या कहते हैं? [मञ्च के एक तरफ दोनों अदृश्य होकर देखते हैं। दूसरी तरफ से वर्तुला और वृन्दारक प्रवेश करते हैं।]

वर्तुला — स्नातकोत्तर दीक्षा में हम दोनों का एक वर्ष पूरा हो गया है।

वृन्दारक — हाँ, अब तो लौटने का समय आ गया है। इस श्रावणी में ही हमारा दीक्षा-समारोह सम्पन्न होगा। फिर मैं पूज्य माता-पिता जी के दर्शनों के लिए शीघ्र ही घर जाऊँगा।

वर्तुला — क्या इसके पश्चात् तुम गृहस्थ जीवन का आरम्भ करोगे? [रुककर नाखून से पृथ्वी कुरेदती है]

वृन्दारक — गृहस्थ जीवन! हाँ, पूज्य पिता जी ऐसा ही कहते हैं। [रुककर नीचे मुख किए हुए वर्तुला को अच्छी तरह देखता है]

वर्तुला — मुझे छोड़कर चले जाओगे? [कम्पन का अभिनय करती है]

वृन्दारक — यदि मैं तुम्हारे पिता जी से तुम्हारा हाथ माँग लूँ...

वर्तुला — वयः सन्धि अवस्था वाली लड़की को लोग मुश्किल से वरण के योग्य मानते हैं। परिणय उत्सव पर पढ़े जाने वाले मन्त्र भी आज तक मैंने कण्ठस्थ नहीं किए हैं। तुम्हारे पिता तो शीघ्र ही तुम्हारा विवाह करना चाहेंगे।

वृन्दारक — यदि तुम्हारे पिता मान जाएँ तो मैं अपने पिता को मना लूँगा। आशा करता हूँ वह भी मान ही जाएँगे, क्योंकि कन्या की युवावस्था माता-पिता के लिए अत्यधिक चिन्ता का कारण होती है और तुम तो अब लगभग युवती तथा पूर्णतः प्रेम करने के योग्य हो। क्या लताओं पर प्रसूनागम ही भौंरों को नहीं बुलाता है?

वर्तुला — किन्तु माली क्या बेल की फल उत्पन्न करने की क्षमता भी नहीं मापता है? इसलिए तो पहले पैदा हुई कलियों को तोड़ देता है। यदि मेरे पिता जी मान जाते हैं तो मुझे प्रसन्न ही होना चाहिए।

वृन्दारकः — कामं न मन्यन्तामस्मत्पितरः, मनोभावान्ते विज्ञायाहं न कामपीतरां पत्नीत्वेन ग्रहीष्यामि। गतवर्षे दीक्षापीठं प्रविष्ट एवाहं यदा त्वां प्रथममपश्यम्, मनसीत्थं सञ्जातं यत्प्राप्तुं त्वामहं बहुषु पूर्वजन्मसु व्याकुल आसम्।

वृन्दारक — भले ही हमारे माता-पिता न मानें, तुम्हारे मनोभावों को जानकर मैं दूसरी किसी को भी पत्नी रूप में स्वीकार नहीं करूँगा। गत वर्ष दीक्षापीठ में प्रविष्ट होते ही तुम्हें पहली बार देखा तो मन में ऐसा लगा कि मैं तुम्हें पाने के लिए पूर्व जन्मों में व्याकुल रहा।

वर्तुला — संकीर्णवीथ्यां चलन्ती त्वच्छरीरसंस्पर्शादहं तथैवोद्दीप्ता जाता यथा प्रज्वलितदीपं संस्पृश्य स्नेहसिक्ता काचिदन्य-वर्तिका।

वर्तुला — तंग गली में चलती हुई तुम्हारे शरीर के स्पर्श से मैं उसी प्रकार उद्दीप्त हुई थी जैसे जलते हुए दीपक को छूकर तेल से भीगी हुई कोई दूसरी बत्ती प्रज्वलित हो जाती है।

वृन्दारकः — कुलादिवृत्तमविज्ञायैवावयोर्हृदये मिलिते। किं भविष्यति तदननुकूलं भवेच्चेत्....।

वृन्दारक — कुल आदि के विषय में जाने बिना ही हम दोनों के हृदय मिल चुके हैं। यदि वह प्रतिकूल हों तो क्या होगा?

वर्तुला — तव तुष्ट्यै यथाविदितं सर्वं निवेदयितुं न मे काचिदापत्तिः, किन्तु को लाभो जलं पीत्वाऽऽहरकान्वेषणैः?

वर्तुला — तुम्हारी प्रसन्नता के लिए जितना मुझे ज्ञात है, वह सब कुछ बताने में मुझे कोई आपत्ति नहीं है। किन्तु जल पीकर उसे लाने वाले की जाति पूछने से क्या लाभ?

वृन्दारकः — ईदृश्येव प्रेम्णो रीतिः। धन्योऽस्मि वर्तुले एकत्वमापन्नावावाम्।

वृन्दारक — प्रेम की रीति ही ऐसी है। वर्तुला, मैं धन्य हूँ कि हम दोनों एक हो गए हैं।

वर्तुला — अभिन्नात्मानौ। वियुक्तावेकादश, मिलितावेक एव। [वार्तापरावेव निष्क्रामतः प्रविशतश्च विवृताभद्रबाहू]

वर्तुला — हमारी आत्माएँ एक हो गई हैं। अलग होने पर एक-एक ग्यारह, मिलकर एक ही। [बातचीत करते हुए ही निकल जाते हैं और विवृता तथा भद्रबाहु प्रवेश करते हैं।]

भद्रबाहुः — प्रतीयसे साम्प्रतं शैलनदीव भङ्गिमवर्तुला वेगवती च।

भद्रबाहु — अब पर्वतीय नदी की तरह टेढ़ी-मेढ़ी एवं वेगवाली लग रही हो।

विवृता — त्वमपि कामातुरो वृषभ इव लगसि।

विवृता — तुम भी कामातुर वृषभ की तरह लग रहे हो।

भद्रबाहुः — अप्यभद्रमाचरितं मया किञ्चिद् बलात्?

भद्रबाहु — क्या मैंने बलपूर्वक कुछ अभद्र आचरण किया?

विवृता — नाहमसमर्था पाठं पाठयितुं त्वामभद्रमाचरिते त्वयि।

विवृता — तुम्हारे अभद्र आचरण करने पर मैं तुम्हें पाठ पढ़ाने के लिए असमर्थ नहीं हूँ।

भद्रबाहुः — को नाम समयं नाशयति त्वां घ्रातुम्?

भद्रबाहु — तुम्हें सूँघने के लिए कौन अपना समय नष्ट करे?

विवृता — चल चल बलीवर्द! कामिनीमनुधावसि।

विवृता — जा, जा रे बैल! कामिनी के पीछे दौड़ता है।

**भद्रबाहुः — अलमलं कुख्यातवृत्ते ! जानाम्यहं त्वाम् ! परश्वः पितृव्य आगत्याकथयत्..........**
**विवृता — किमकथयत् ?**
**भद्रबाहुः — ब्रूतेऽसौ मन्ये चेदहं, ते पाणिग्रहणाय त्वत्पितरं स प्रार्थयिष्यतीति।**
**विवृता — अरे ! काचिद् गर्दभ्येव त्वां वरिष्यति।**
**भद्रबाहुः — किं मया स्वीकृतम् ? त्वां ! .... अहं परिणेष्यामि ? मयोक्ताः पितृव्यपादा न रोचते मे ते पाणिग्रहणमिति।**
**विवृता — अहमपि स्वपितरं निवेदयिष्ये न मे रोचते ते पत्नीत्वमिति।** [विवदमानौ निष्क्रामतः] [उद्घाटिते मध्यवर्तिपट आचार्यो मार्कण्डेय आसनासीनो दृश्यते। पुरस्तादेव दीक्षिता युवतयो युवानश्चासनस्था दृश्यन्ते। आचार्यः क्रमश एकं युवकं युवतिञ्चैकामाकारयति।]
**मार्कण्डेयः —** [एकं युग्मं प्रति] **गृहाणेमं नारिकेलम्। गच्छ दाम्पत्य-जीवनं प्रारब्धुम्।**
**युगलः —** [नारिकेलं गृहीत्वा प्रसन्नमुद्रया] **शिरसा वहामि श्रीमतामादेशम्।** [मार्कण्डेयो द्वित्रयुगला-न्याहूय दाम्पत्यजीवनं यापयितुमादिशति नारि-केलञ्च ददाति तेभ्यः।]
**मार्कण्डेयः —** [अपरं युगलम्] **पीठपर्यवेक्षकेणाहं संसूचितो यद्युवां मामकीनादादेशात्पूर्वमेव गान्धर्वेण सम्बद्धौ। आश्रम-नियमोल्लङ्घनमपि क्षन्तव्यं क्षत्रियेषु गान्धर्वविवाहस्य परिचलनात्।**
[भद्रबाहुर्विवृता च प्रविशतः]
**मार्कण्डेयः — आगच्छ वत्स ! कैषा ? भार्यात्वाभिलाषिणी वा सखी-मात्रम् ?**
**भद्रबाहुः — सखीमात्रम्।**
**मार्कण्डेयः — कथन्नैनां भार्यां विदधासि ?**
**विवृता — क्षन्तव्याहमाचार्य ! नाहं वृणे भद्रबाहुम्।**
**मार्कण्डेयः —** [भद्रबाहुम्] **भद्र ! कस्ते विचारः ?**

**भद्रबाहु — बदनाम कहीं की। बस कर। मैं तुम्हें जानता हूँ। परसों तुम्हारे चाचा ने आकर कहा था....**
**विवृता — क्या कहा ?**
**भद्रबाहु — कहा था कि यदि मैं मानूँ तो मेरा तुम्हारे साथ विवाह के लिए तुम्हारे पिता से वे बातचीत करेंगे।**
**विवृता — अरे ! कोई गधी ही तुम्हारा वरण करेगी।**
**भद्रबाहु — क्या मैंने स्वीकार कर लिया ? तुमसे ?... मैं विवाह करूँगा ? मैंने चाचा से कह दिया — मैं तुमसे विवाह नहीं करना चाहता हूँ।**
**विवृता — मैं भी अपने पिता जी से निवेदन करूँगी कि मुझे तुम्हारी पत्नी बनना स्वीकार नहीं है।** [झगड़ते हुए निकल जाते हैं। बीच वाला पर्दा हटाने पर आचार्य मार्कण्डेय आसन पर बैठे दिखाई दे रहे हैं। सामने ही दीक्षा-प्राप्त युवतियाँ और युवक आसन पर बैठे हुए दिखाई दे रहे हैं। आचार्य क्रमशः एक युवक और एक युवति को बुलाते हैं]
**मार्कण्डेय —** [एक जोड़े के प्रति] **यह नारियल ग्रहण करो। गृहस्थ-जीवन प्रारम्भ करने के लिए जाओ।**
**युगल —** [नारियल को ग्रहण कर प्रसन्न मुद्रा से] **श्रीमान् जी के आदेश को सादर स्वीकार करता हूँ।** [मार्कण्डेय जी दो-तीन युगलों को बुलाकर गृहस्थ जीवन बिताने के लिए आदेश देते हैं और उन्हें नारियल देते हैं]
**मार्कण्डेय —** [दूसरे जोड़े को] **पीठ पर्यवेक्षक ने मुझे सूचना दे दी है कि तुम दोनों मेरे आदेश से पूर्व ही गन्धर्व-रीति से मिल गए हो। क्षत्रियों में गन्धर्व विवाह का प्रचलन होने से आश्रम के नियमों का उल्लंघन भी क्षमा के योग्य है।** [भद्रबाहु और विवृता प्रवेश करते हैं]
**मार्कण्डेय — आओ बेटा, यह कौन है ? पत्नी बनने को इच्छुक अथवा केवल सहेली ?**
**भद्रबाहु — केवल सहेली।**
**मार्कण्डेय — इसे पत्नी क्यों नहीं बना लेते हो ?**
**विवृता — आचार्य महोदय! मुझे क्षमा करें। मैं भद्रबाहु को पति रूप में स्वीकार नहीं कर सकती।**
**मार्कण्डेय —** [भद्रबाहु को] **भद्र ! तुम्हारा क्या विचार है?**

भद्रबाहुः — अहमपि नेच्छामीमां परिणेतुम्।
मार्कण्डेयः — मया श्रुतं युवां पञ्चदशवर्षेभ्यः सहैव वसथः। का हानिर्यदि युववोर्विवाहो भवेत्।

विवृता — आर्य ! एतमहमपेक्षितादधिकं जानामि।
भद्रबाहुः — मयैषा बाल्ये विवस्त्रापि दृष्टा। आवयोः शौचादिक्रिया अपि सहैव समपद्यन्त। न किञ्चिदपि गुह्यमस्मत्कृते। तस्माज्जात आकर्षणाभावः। अथाधुना कीदृशो विवाहोऽनाकृष्टयोः।
मार्कण्डेयः — सम्यगुक्तं त्वया। प्रतीक्षेथां तावदपरप्रकोष्ठे। युष्मदर्थेऽन्विष्याम्यन्यं साहचर्यम्।
[सम्प्राप्तौ वर्तुलावृन्दारकश्च]
मार्कण्डेयः — अपीच्छथो युवां मिथो दाम्पत्यम्?
उभौ आम्, आम्, आचार्य!
वृन्दारकः — गतवर्षे कक्षां प्रविष्टावेव विचारयितुमारब्धौ तदर्थम्।
वर्तुला — ओम् , भगवन् ! आदेष्टव्यावावाम् दाम्पत्यसाधनाय।
[वृन्दारक-वर्तुलयोः पितरौ सम्प्राप्तौ]
वृन्दारक — मा, मा, आचार्य! नैष विवाहः सम्पादयितुं शक्यते।
पिता मार्कण्डेयः — कथन्न? द्वावेव युवावस्थामधिगतौ परस्परमभिलषतः।
वर्तुला पिता — वृन्दारको वर्तुलाया अग्रजोऽस्ति।
मार्कण्डेयः — कथम्?
वर्तुलापिता — श्रेष्ठी सुदासः सौहार्दवशीभूतः सद्योजातां स्वपुत्रीं वर्तुलां निरपत्याय मह्यमदात्। तदा सुदासपुत्रो वृन्दारकोऽसौ द्विवर्षदेशीय एवासीत्। एवमस्मत्पालिता पुत्री वर्तुला वस्तुतो भगिन्यस्ति वृन्दारकस्य। नेदं रहस्यं तावद्यावधि जानीतः।

भद्रबाहु — मैं भी इससे विवाह नहीं करना चाहता।
मार्कण्डेय — मैंने सुना है कि तुम दोनों पंद्रह वर्षों से साथ ही रह रहे हो। यदि आप दोनों का विवाह हो जाए तो क्या हानि है ?
विवृता — श्रीमान् जी, मैं इसे आवश्यकता से अधिक जानती हूँ।
भद्रबाहु — बाल्यावस्था में मैंने इसे निर्वस्त्र भी देखा है। हम दोनों की शौचादि क्रियाएँ भी साथ होती थीं। हमारे लिए कुछ भी गुह्य नहीं है। इसलिए आकर्षण का अभाव है। फिर परस्पर आकर्षण के बिना कैसा विवाह !
मार्कण्डेय — तुमने ठीक कहा। तब तक दूसरे कमरे में इन्तजार करें। तुम्हारे लिए दूसरा साथी ढूँढता हूँ।
[वर्तुला और वृन्दारक आ जाते हैं]
मार्कण्डेय — क्या तुम दोनों परस्पर पति-पत्नी बनकर रहना चाहते हो ?
दोनों — हाँ, हाँ, आचार्य महोदय!
वृन्दारक — गत वर्ष कक्षा में प्रविष्ट होते ही हमने इसके लिए सोचना आरम्भ कर दिया था।
वर्तुला — हाँ महाराज! हमें गृहस्थ-जीवन बिताने के लिए आदेश दें।
[वृन्दारक और वर्तुला के पिता पहुँच जाते हैं]
वृन्दारक का पिता — नहीं, नहीं आचार्य महोदय! यह विवाह सम्पन्न नहीं किया जा सकता।
मार्कण्डेय — क्यों नहीं ? दोनों ही युवा हैं और परस्पर प्यार करते हैं।
वर्तुला का पिता — वृन्दारक वर्तुला का बड़ा भाई है।
मार्कण्डेय — कैसे ?
पिता — सेठ सुदास ने मित्रता से वशीभूत हो तत्काल उत्पन्न अपनी पुत्री वर्तुला को निःसंतान मुझे दे दिया था। तब सुदास का पुत्र यह वृन्दारक दो वर्ष का ही था। इस प्रकार हमसे पाली हुई पुत्री वर्तुला वस्तुतः वृन्दारक की बहन है। इस रहस्य को वे दोनों आज तक नहीं जानते हैं।

मार्कण्डेयः — स्त्रीपुरुषाः प्रकृत्या परस्परं कामयन्ते। यौवनारम्भात्पूर्वमेव तेषां पारस्परिकः सम्पर्को विवाहमार्गे दुर्लङ्घ्या बाधास्ति। सम्भवत इदमेव कारणं यद् भ्रातास्वस्त्रोर्विवाहो न सम्पद्यते। वृन्दारको वर्तुला च यौवनारम्भे मिलितौ। तत्, जन्मना भ्रातृभगिनी-रूपावपि परस्परं कामयेते अज्ञानवशात्। अत्राभिभावकानामापत्तिः परम्परानुमोदिता। विवाहोऽयं समाज-स्वीकृतिविरहितत्वान्नार्हति भवितुमिति युवाभ्यामपरं जीवनमित्रमन्वेषणीयम् [मध्यवर्तिनी जवनिका पात्यते। यमीयमौ प्रविशतः]

यमः — अपि श्रुतस्त्वया महर्षिमार्कण्डेयनिर्णयः ?

यमी — अनेन भवति भवद्भावपुष्टिः, किन्तु सञ्जातं यन्मे मनसि, किमस्ति तस्य समाधानम् ? आवयोर्द्वयोः पिता सूर्यो माता च सरण्यूरिति जानन्त्या अपि मे मनसि कथं जातः प्रेमोदयः ? कथन्नैवापास्तः परिचयाधिक्येऽपि ?

यमः — अपवादमेव जानीहि स्वहृदयम्। अपवादैर्नाकल्यन्ते सिद्धान्ताः।

यमी — नैवापवादः। हृदयस्योद्घाटनमिदम्। त्वत्प्रयास आदर्शरूप एव। कथमेतद्भण्यते ?

मात्रा स्वस्रा दुहित्रा वा न विविक्तासनो भवेत्।
बलवानिन्द्रियग्रामो विद्वांसमपि कर्षति॥

पश्य च दिव्य-चक्षुषा किं भणिष्यन्ति स्त्रीपुरुषयोर्मनोविषये मनोविश्लेषणनाम्न्यो यथार्थवादिन्यो गवेषणा अग्रे। यच्च निर्णीतं परिचयाधिक्ये प्रणयभावशान्तिरिति ? तदपि पुरुष-मनोव्याख्यास्ति। स्त्रीमनसि तु क्वापि परिचयाद् भावशबलता प्रणयभावस्य तीव्रता वा दृश्यते। भूतपूर्वमन्वन्तरेषु द्वापरे गोप्यः प्राधान्येन साहचर्याधिक्यादेव श्रीकृष्णेऽन्वरज्यन्।

मार्कण्डेय — स्त्री और पुरुष स्वभावतः एक दूसरे को चाहते हैं। युवावस्था के आरम्भ से पहले ही उनका आपस में सम्पर्क विवाह के मार्ग में दुर्लंघ्य बाधा बनती है। सम्भवतः यही कारण है कि भाई-बहन का विवाह सम्पन्न नहीं होता। वृन्दारक और वर्तुला युवावस्था के आरम्भ में मिले हैं। वे जन्म से भाई-बहन होते हुए भी अज्ञान से परस्पर चाहने लगते हैं। यहाँ अभिभावकों की आपत्ति परम्परा के कारण है। अतः यह विवाह समाज की स्वीकृति न मिलने से नहीं हो सकता। तुम दोनों को दूसरा जीवनसाथी ढूँढ़ना चाहिए। [मध्यवर्ती पर्दा गिराया जाता है । यमी और यम प्रवेश करते हैं।]

यम — क्या तुमने महर्षि मार्कण्डेय का निर्णय सुन लिया ?

यमी — इससे आपके भाव की पुष्टि होती है किन्तु जो मेरे मन में शंका उत्पन्न हुई है, क्या उसका कोई समाधान है ? हम दोनों के पिता सूर्य और माता सरण्यू है— ऐसा जानते हुए भी मेरे मन में प्रेम क्यों उत्पन्न हो गया ? परिचय की अधिकता होने पर भी क्यों ?

यम — अपने हृदय को अपवाद ही समझो। अपवादों से सिद्धान्त नहीं बनते हैं।

यमी — यह अपवाद नहीं है। यह हृदय का उद्घाटन है। तुम्हारा प्रयास आदर्शपरक है। ऐसा क्यों कहा जाता है कि माता, बहन अथवा पुत्री के भी समक्ष अकेले नहीं बैठना चाहिए। शक्तिशाली इन्द्रियों का समूह विद्वान को भी आकृष्ट कर लेता है और दिव्यदृष्टि से देखो कि स्त्री और पुरुष के मन के विषय में मनोविश्लेषणात्मक यथार्थवादी गवेषणा करने वाले आगे क्या कहेंगे ? और जो परिचय की अधिकता से प्रणय में शिथिलता की बात कही गई है, वह भी पुरुष के मन की व्याख्या है। स्त्री के मन में तो कहीं परिचय से भावशवलता अथवा प्रेमभाव की तीव्रता दिखाई देती है। भूतपूर्व मन्वन्तरों में द्वापर युग में गोपियाँ मुख्य रूप से साहचर्य की अधिकता के कारण ही कृष्ण के प्रति अनुरक्त थीं।

यमः — यान् तर्कानाश्रित्य त्वमद्य भ्रातृभगिन्योर्यौनसम्बन्धान् समर्थयसि, तानेवोद्धृत्य कश्चिदन्यः काचिदन्या वा मातापुत्रयोः पितापुत्र्योश्च सम्बन्धेषु कालुष्यमुत्-पादयिष्यति। यत्पशुषु युज्यते तन्मनुष्येष्वपि दर्शयिष्यति। पापमिदम्। स्त्रीपुरुषेषु कामस्थानं निर्धारयितुमस्मद्वैमात्रेयो धर्मज्ञो मनुः स्मृतिं रचयत्यधुना। तदनुसारमेव सर्वैः काम-सम्पर्काः स्थापनीयाः। कामः पुरुषार्थचतुष्टय एकोऽस्ति। दोषचतुष्टयेऽप्येकः। तस्मात्सिद्ध्यति वर्जनीयस्तस्यातिचार इति।

यमी — त्वं सदा किं भवत्वित्येव भणसि। विस्मरसि च किमस्तीति।

यमः — सूर्यसुतो धर्मराजोऽहमादर्शमनुमोदयामि।

यमी — सूर्यसुताहं यमी यथार्थं दर्शयामि।

यमः — पतितासि त्वम् !

यमी — पाषण्डोऽसि त्वम्, पाषाणोऽपि।

यमः — पाषाणोऽप्यहं सुष्ठिरः। त्वां पापामहं शपामि यत्त्वं प्रवाहिणी भूत्वा निरन्तरमधोऽधो यायाः।

यमी — भ्रातः ! कियान्निष्ठुरोऽसि !

यमः — शासकस्य निष्ठुरतापि जगतो हितायैव सिद्ध्यति। मच्छापेन त्वदवपातोऽपि संदेशपरकत्वाद् भूयान्मङ्गलाय शस्यसमृद्ध्यै च भूलोकस्य॥

पटाक्षेपः

[नेपथ्ये प्रवहन्त्या यमुनानद्या ध्वनिः श्रूयते]

आ घा ता गच्छानुत्तरा युगानि यत्र जामयः
कृणवन्नजामि । उप बर्बृहि वृषभाय
बाहुमन्यमिच्छस्व सुभगे पतिं मत्॥

ऋग्वेद १०-१-१०-१०

यम — जिन तर्कों का आश्रय लेकर तुम आज भाई-बहन के यौन सम्बन्धों का समर्थन कर रही हो, उन्हीं को ही उद्धृत करके कोई दूसरा पुरुष अथवा स्त्री माँ अथवा पुत्र के, पिता और पुत्री के सम्बन्धों में कालुष्य पैदा करेगा। जो पशुओं में होता है, वही मनुष्यों में भी होगा। स्त्री-पुरुषों में काम का स्थान निर्धारित करने के लिए हमारे सौतेले भाई धर्म के ज्ञाता मनु जी अब स्मृति-शास्त्र की रचना कर रहे हैं। उसी के अनुसार ही सभी मनुष्यों द्वारा काम-सम्बन्ध स्थापित किए जाने चाहिए। काम पुरुषार्थ चतुष्टय ( धर्म-अर्थ-काम-मोक्ष ) में से एक है। दोष चतुष्टय में से भी एक है। इसलिए सिद्ध होता है कि उसकी अधिकता वर्जनीय है।

यमी — तुम हमेशा 'क्या हो' ऐसा ही कहते हो। और 'क्या है ?' यह भूल जाते हो।

यम — मैं सूर्य पुत्र धर्मराज आदर्श का अनुमोदन करता हूँ।

यमी — मैं सूर्यपुत्री यमी यथार्थ दिखाती हूँ।

यम — तुम पतिता हो।

यमी — तुम पाखंडी हो, पत्थर हो, निष्ठुर हो।

यम — मैं पत्थर होते हुए भी दृढ़व्रती हूँ। मैं तुझ पापिनी को शाप देता हूँ कि तुम नदी होकर लगातार नीचे-नीचे जाती रहो।

यमी — भाई! कितने निर्दय हो!

यम — शासक की निर्दयता भी संसार के लिए हितकारक सिद्ध होती है। मेरे शाप से तुम्हारा अधोगमन भी संदेशपरक होने से कल्याणकारी और पृथ्वीलोक पर फसलों की वृद्धि करने वाला सिद्ध हो।

[पर्दा गिरता है।]

[पर्दे में बहती हुई यमुना नदी की आवाज सुनाई देती है]

आगे ऐसा समय आ सकता है जबकि समान माँ-बाप के बच्चे (पुत्र-पुत्री) विवाह कर लें। (सृष्टि के आरम्भ में ऐसा नहीं होना चाहिए) अतः तुम (यमी) किसी अन्य बली पुरुष का पाणिग्रहण कर पति के रूप में वरण करो।

ऋग्वेद १०-१-१०-१०

# उत्कोचः

**स्थानम् — अमरावती (इन्द्रपुरी)**

[देवसभायां सिंहासनस्थो देवेन्द्रोऽप्सरोनटनर्तक-गायकैः परिवृतो नृत्यगीतादिकला आस्वाद्यन् दृश्यते। समागच्छन्तं गुरुवर्यं बृहस्पतिं दृष्ट्वा संकेतेन कलाकारान् विदायं ददाति। आसनादुत्थाय च बृहस्पतेः स्वागतार्थमग्रे सरति।]

**इन्द्रः — प्रणमामि देवगुरो !**

**बृहस्पतिः — स्वस्त्यस्तु।**

**इन्द्रः — केनादेशेनानुग्राह्योऽयं जनः ?**

**बृहस्पतिः — तस्करैर्न जाने क्व नीता मे गावः, दुग्धा-भावादसम्पन्नयज्ञादिक्रियोऽहं भृशं दुनोमि।**

**इन्द्रः — [सामर्षः] शासति मयि तस्करा गा अपाहरन्? क्षम्यतां गुरुदेव! कालमपि जित्वाहमचिरादेवामृतस्यन्दिनीस्ता गा उपस्थाप-यिष्यामि।**

**बृहस्पतिः — आयुष्मन् ! गवेषणीयं प्रथमं के ते चौराः, कुत आयाताः, क्व गता इति। एतदर्थं दिव्यचक्षुषोऽन्तेवासिनो मयापि सम्प्रेषिताः। नाधुना लब्धं किञ्चिद्विश्वसनीयं स्रोतः।**

**इन्द्रः — देवशुनी सरमा साधयिष्यति सर्वम् [सचिवम-भिलक्ष्य] सरमा गोष्ठं घ्रात्वा गोतस्कराणां गवां च साम्प्रतिकीं स्थितिं ज्ञातुं प्रयात्वविलम्बमेव। रसापारवासिनः पणयो गवामपहरणमाचरन्तीति सर्वविदितम्। गवां दुग्धं तेभ्यस्तथा न रोचते यथा तासामालम्भनम्।**

**सचिवः — किं सरमयैकयैव गन्तव्यमुताहो रक्षका अपि तामनुसरेयुः ?**

**स्थान — अमरावती (इन्द्रपुरी)**

[देवताओं की सभा में सिहासन पर देवराज (इन्द्र) अप्सराओं, नटों-नर्तकों और गायकों से घिरा हुआ नृत्य-गीतादि कलाओं का आस्वादन करते हुए दिखाई दे रहा है। पास आते हुए गुरुवर बृहस्पति को देखकर संकेत से कलाकारों को वहाँ से विदाई देता है और आसन से उठकर बृहस्पति के स्वागत के लिए आगे जाता है]

**इन्द्र — हे देवगुरु, मैं प्रणाम करता हूँ।**

**बृहस्पति — कल्याण हो।**

**इन्द्र — किस आदेश से यह सेवक आपकी कृपा का पात्र बने ?**

**बृहस्पति — पता नहीं चोर मेरी गौएँ कहाँ ले गए, जिनके दूध के अभाव से यज्ञादि क्रियाएँ सम्पन्न न होने से अत्यधिक दुखी हो रहा हूँ।**

**इन्द्र — (क्रोध के साथ) मेरे शासन करते हुए चोर गौएँ चुराकर ले गए ? गुरुदेव, क्षमा कीजिए। मैं काल पर भी विजय पाकर शीघ्र ही अमृतसदृश दूध देने वाली उन गौओं को आपके समक्ष ला दूँगा।**

**बृहस्पति — दीर्घायु हो! पहले यह खोज करनी चाहिए वे चोर कौन हैं, कहाँ से आए, कहाँ गए ? इसके लिए दिव्यदृष्टि वाले शिष्य मैंने भी भेजे हैं। अभी तक कोई भी विश्वस्त स्रोत प्राप्त नहीं हुआ है।**

**इन्द्र — देवशुनी सरमा सब कुछ सिद्ध कर देगी [मन्त्री को संकेत करके] सरमा गोशाला को सूँघकर गौओं और चोरों की वर्तमान स्थिति जानने के लिए शीघ्र ही चली जाए। रसा नदी के दूसरी तरफ रहने वाले पणि जाति के लोग गौएँ चुराते हैं— ऐसा सर्वविदित है। गौओं का दूध उन्हें उतना अच्छा नहीं लगता जितना उनका वध।**

**सचिव — क्या सरमा को अकेले ही जाना चाहिए अथवा रक्षक भी उसका अनुसरण करें ?**

**इन्द्रः — स्थानात्स्थानान्तरं जिघ्रन्ती सरमा पश्चिमां दिशं धावति चेद्रक्षका अपि।**

**सचिवः — यथाज्ञापयति देवः।** [इत्युक्त्वा निष्क्रान्तः]

### पटपरिवर्तनम्

[त्रिभी रक्षकैरनुसृता सरमा गोतस्करपद्धतिं जिघ्रन्ती रङ्गमञ्चं पुनः पुनः पारयन्ती दृश्यते। मध्यवर्तिनी जवनिकोद्घाट्यते, येन पीठशीर्षयोर्मध्ये नियोजितं शाटिकादिभिर्निर्मितं नदीदृश्यं दृष्टिपथमायाति, यत्रागत्य गवेषणामण्डली विचारयत्यवरुद्धा।]

**सरमा — नद्येषा रसानाम्नी विशाला विस्तीर्णा च। अपि शक्यते युष्माभिस्तरितुम्?**

[सर्वे शिरश्चालनेनासामर्थ्यं दर्शयन्ति]

**सरमा — तस्कराणां सरणिमन्वेषितुं रसापारगमनमत्यावश्यकम्।** [स्थानं दर्शयन्ती] **एतत्पर्यन्तं तेषां गन्धविशेषो लभ्यते। अस्मात्स्थानादेव तैर्महानदी स्यादतिक्रान्ता। अतोऽहं नदीमुत्तीर्य पारं गत्वा च तानन्विष्यामि। युष्माभिरत्रैव प्रतीक्षणीयाहम्।**

**देवपुरुषाः — (सैनिकाः) आम्, आम्। विश्रब्धा गच्छ।** [सरमा नद्याभासिन्याः शाटिकायाः पृष्ठभागे तरन्तीव दृश्यते]

### (पटपरिवर्तनम्)

[पणिगणाध्यक्षः कुन्तहस्तैर्गणनायकैः साकमुपत्यकायां पाषाणशिलासीनो दृश्यते। देवदूती सरमा प्रविशति]

**सरमा — कीदृशा मन्दबुद्धयो गोतस्करा यूयम्। विचारयथाऽकुतोभया जाता अत्रागत्य? विस्मृतं भवद्भिर्यद् बुद्धिमतो बाहू सुदीर्घौ भवतः। न कश्चिदपराद्धो ताभ्यामगृहीतस्तिष्ठति।**

**प०ग०अ० — दुरासदं रसापारमागता सरमे! कथम्?** [परिहसन्] **स्थानात्स्थानान्तरं घ्रात्वा ज्ञातुमिच्छसि किं वद।**

**इन्द्र — एक स्थान से दूसरे स्थान पर सूँघती हुई सरमा यदि पश्चिम दिशा को दौड़ती है तो रक्षक भी उसका अनुसरण करें।**

**सचिव — जो आज्ञा महाराज की** [ऐसा कहकर निकल जाता है]

### पट-परिवर्तन

[तीन रक्षकों से अनुगमन की जाती हुई सरमा गौओं के चोरों के पदचिह्नों को सूँघती हुई रंगमञ्च को बार-बार पार करती हुई दिखाई देती है। मध्यवर्ती परदा उठाया जाता है जिससे पीठ और सिर के मध्य में लगाया हुआ साड़ियों से निर्मित नदी-दृश्य दिखाई देता है जहाँ आकर गवेषणा-मण्डली विचार करती हुई रुक गई है]

**सरमा — यह रसा नाम वाली नदी बहुत बड़ी और फैली हुई है। क्या आप इसे तैर कर पार कर सकते हैं?**

[सभी सिर हिलाकर असमर्थता दिखाते हैं]

**सरमा — चोरों का मार्ग ढूँढने के लिए रसा नदी के पार जाना बहुत जरूरी है।** [स्थान को दिखाती हुई] **यहाँ तक उनकी विशेष गन्ध प्राप्त होती है। इसी स्थान से उन्होंने महानदी पार की हो। इसलिए मैं नदी को तैर कर और पार जाकर उन्हें ढूँढती हूँ। तुम सबको यहीं पर मेरी प्रतीक्षा करनी चाहिए।**

**राजपुरुष (सैनिक) — हाँ, हाँ। विश्वासपूर्वक जाओ।**

[सरमा नदी का आभास करवाने वाली साड़ी के पृष्ठभाग पर तैरती हुई-सी दिखाई देती है]

### पट-परिवर्तन

[पणिगणाध्यक्ष भाले हाथ में लिए गणनायकों के साथ तलहटी में पत्थर की चट्टान पर बैठा हुआ दिखाई देता है। देवदूती सरमा प्रवेश करती है]

**सरमा — तुम सब गौओं को चुराने वाले कैसे मूर्ख हो? सोचते हो कि क्या यहाँ आकर तुम निर्भय हो गए? आपने यह भुला दिया कि बुद्धिमान की भुजाएँ लम्बी होती हैं। कोई भी अपराधी उनसे बिना पकड़े नहीं रह सकता।**

**पणिगणाध्यक्ष — अरी सरमा! दुर्गम रसा नदी को कैसे पार करके आ गई? (हँसता हुआ) एक स्थान से दूसरे**

आपद्ग्रस्ते कथं मार्गे तव नक्तंदिवं गतम्?
त्वया रसाजलौघं किं सरमे ! तरितुं कृतम्?
किं जिघ्रसीत्थ परितो भ्रमन्ती
बुभुक्षितान्विष्यसि मांसपिण्डम्?
स्वर्गेऽप्यनासाद्य सुखाद्यमिष्टं
गृहीतमन्तेऽटनमेतदर्थम् ?

स्थान पर सूँघकर क्या जानना चाहती हो, बोलो। मुसीबतों से भरे रास्ते में तुम्हारे दिन-रात कैसे व्यतीत हुए? सरमा! रसा नदी के विस्तृत जलप्रवाह को पार करने के लिए तुमने क्या किया? इस प्रकार चारों ओर घूमती हुई क्या सूँघती हो? भूख से पीड़ित होकर क्या मांस ढूँढ रही हो? स्वर्ग में इच्छित अच्छा भोजन न मिलने पर उसे खोज रही हो क्या?

सरमा — जिघ्राम्यहं किं किमितीहते यो
ज्ञातुं गुरोर्गा अपहृत्य धृष्टः।
ढुण्ढामि गर्तं पविरिन्द्रमुक्तो
रसातलं तं प्रहिणोतु यस्मात्॥

सरमा — मैं यह सूँघ रही हूँ कि ढीठ बनकर जिसने गुरु जी की गायों का अपहरण किया है, वह क्या चाहता है और मैं उस गड्ढे को ढूँढ रही हूँ जिससे इन्द्र के वज्र से उसको रसातल भेजा जाय।

प०ग०अ० —
स्रष्टा गवां नैव गुरुर्न चेन्द्रो
यस्यासि दूती स कियानबुद्धः
गावो धनं तस्य जनस्य यस्य
गोष्ठेषु दुह्यन्त इमा धरावत्॥

पणि० — तुम जिसकी दूती हो वह कितना बुद्धिहीन है! गौओं का निर्माता न बृहस्पति है और न इन्द्र ही। गोधन उसी व्यक्ति का है जिसकी गोशाला में वे पृथ्वी की तरह दुही जाती हैं।

सरमा — हन्त्येव शत्रून्मघवा ह्यवध्यो
रोद्धुं न शक्यो रसया वहन्त्या।
देवाः समागत्य विनाश्य युष्मान्
नेष्यन्ति धेनूश्च गुरोरवश्यम्॥

सरमा — निश्चय ही अवध्य इन्द्र शत्रुओं को मारे बिना नहीं रहते। वेगवती रसा नदी उन्हें नहीं रोक सकती है। देवता आकर तुम सबको नष्ट करके बृहस्पति की गौओं को अवश्य ले जाएँगे।

प०ग०अ० —
दूरागता वेत्सि न शूरतां नो
निनीषसीत्थं धनमस्मदीयम्।
युद्धं विना नो पणयस्त्यजन्ति
स्वायत्तगोवित्तमिति स्वनीतिः॥

प०ग०अ० — बाहर से आई हुई हो, अतः हमारी बहादुरी को नहीं जानती हो। इसलिए ऐसे ही हमारे गोधन को ले जाना चाहती हो। पणि जाति के लोग युद्ध के बिना अपने अधीन गोधन को नहीं छोड़ते हैं— ऐसी हमारी नीति है।

सरमा —सैन्यं न सिद्धं न वपुर्बलिष्ठं
न वश्च मार्गाः सरलाः प्रसर्तुम्
देवेन्द्रसेनानुगतो गुरुस्तु भोक्तुं
सुखं त्यक्ष्यति नैव युष्मान्॥

सरमा — न तो तुम्हारा सैन्य बल पूर्ण है, न शरीर ही बलवान है और न भागने के लिए तुम्हारे सीधे मार्ग हैं। देवराज (इन्द्र) की सेना लेकर बृहस्पति तुम सबको सुख भोगने के लिए नहीं छोड़ेंगे।

प०ग०अ० —
गोवाजिरायोऽचलकन्दरासु
निक्षिप्य रक्षन्ति पणिप्रवीराः।
कामं चिरं बुक्कतु देवदूती
गोरभ्भणं किन्तु न रोत्स्यतेऽत्र॥

प०ग०अ —
पणि जाति के श्रेष्ठ बहादुर पुरुष गायों और घोड़ों को पहाड़ की कन्दराओं में डाल कर बचा लेते हैं। भले ही देवदूती चिरकाल तक भौंकती रहे; किन्तु यहाँ गायों का राँभना बन्द नहीं होगा।

सरमा — प्राप्स्यन्नवग्वाङ्गिरसः प्रमत्ता
धेनूर्विभंक्ष्यन्ति निषेव्य सोमम्।
वाक्स्तम्भनं ते तु विदन्ति सम्यक्
क्व श्रोष्यतेऽदश्च विकत्थनं वः॥

प०ग०अ० —
कष्टान्यनेकानि शुभे सहित्वा
ऽऽगतासि देवानुपकर्तुमत्र।
केनापि देवेन शुनीतरा त्वं
देवाङ्गनेवाद्रियसे च कच्चित्?

[सरमा जिघ्रन्तीतस्ततो मञ्चात्क्षणं निष्क्रामति। पणिगणाध्यक्ष उपगणाध्यक्षेण मन्त्रयते]

**उपाध्यक्षः — यत्राशङ्क्यते प्रबलता शत्रूणाम्, तत्र राजनीतिविशारदैः समर्थितः पन्था अस्ति कूटनीत्यवलम्बनम्। तदस्माभिः प्रथमं प्रलोभनैर्जेतव्या सरमा।**

**अध्यक्षः — बाढम्, बाढम्। सरमा प्रथमं चाटुकारैस् तदनन्तरमुत्कोचप्रदानेन जेतव्यैव। इन्द्रप्रेषितेयं विचक्षणा दूती निवर्त्य, गवामन्वेषणेऽसामर्थ्यं निवेदयति चेन्न ते दिशमिमां प्रैष्यान्प्रेषयिष्यन्ति पुनः। वयञ्च कामधेनुजाता-नामासां दुग्धामृतं पीत्वा देवा इवाजरा अमराश्च भविष्यामः।**

[सम्प्राप्नोति पुनः शुनी]

**गणाध्यक्षः —** मा मा गमस्त्वं सुरलोकमार्ये भूत्वा
पणीनां भगिनी वसात्र।
धन्या वयं स्मः सुभगेऽनुजाप्त्या
गोभागलाभाच्च तवापि भद्रम्॥

सरमा — भ्राताभगिन्याववगच्छतीन्द्रो
मन्येहमापज्जनितान्न भावान्।
वरं पलायध्वमतो न यावत्संदिष्ट
आक्राम्यति वज्रपाणिः॥

नन्वहं स्नानार्थं नदीतटं गच्छामि पुनरागमनाय। तावदाहर्तव्या गावोऽत्र। तदैव सर्वेषां कुशलम्।

[सरमा निष्क्रामति, संलपति च गणाध्यक्ष उपाध्यक्षेण

सरमा — सोम पीकर मदमत्त नई गायों वाले आंगिरस (अंगिरा गोत्रोत्पन्न) गायों को खोजकर बाँध लेंगे। वे आपकी बोलती बन्द करना अच्छी तरह जानते हैं। तब आप लोगों की यह बकवास कहाँ सुनाई देगी!

प0ग0अ —
हे कल्याणकारिणी! तुम अनेक कष्टों को सहन करके देवताओं का भला करने के लिए आई हो। किसी भी देवता ने कभी कुतिया से बढ़कर तुम्हें देवांगना की तरह आदर दिया है?

[सरमा क्षणभर इधर-उधर सूँघती मञ्च से निकलती है। पणि समूह का अध्यक्ष उपाध्यक्ष से मन्त्रणा करता है]

**उपा0 — जहाँ शत्रुओं के बलशाली होने की आशंका हो, वहाँ राजनीति के पण्डितों द्वारा समर्थित मार्ग है कूटनीति का सहारा। तो हमें पहले प्रलोभनों से सरमा को जीतना चाहिए।**

**अध्यक्ष — अच्छा, अच्छा। सरमा को पहले प्रशंसाओं से, फिर घूस प्रदान करके जीतना ही है। इन्द्र द्वारा भेजी गई यह विशिष्ट प्रतिभा वाली दूती लौटकर यदि गौओं को ढूँढने में असामर्थ्य दिखाती है तो वे इस दिशा में ढूँढने वालों को दोबारा नहीं भेजेंगे और हम सब कामधेनु से उत्पन्न हुई इन गौओं के अमृत-सदृश दूध को पीकर देवताओं की तरह वृद्धावस्था और मृत्यु से रहित हो जायेंगे।** (दोबारा शुनी पहुँच जाती है)

**गणाध्यक्ष — आर्ये! नहीं-नहीं तुम देवलोक में मत जाओ, पणियों की बहन बनकर यहीं निवास करो। हे सौभाग्यशालिनी! छोटी बहन पाकर हम सब धन्य हो गए हैं और गो-भाग की प्राप्ति से तुम्हारा भी भला है।**

सरमा — इन्द्र भाई और बहन को जानता है। मैं मुसीबत से उत्पन्न हुए रिश्तों को नहीं मानती हूँ; इसलिए जब तक हाथ में वज्र लिए हुए इन्द्र आक्रमण करे तब तक तुम्हारा यहाँ से भाग जाना ही अच्छा है। मैं स्नान करने नदी-किनारे जाती हूँ और फिर आती हूँ। तब तक तुम्हें गौएँ यहाँ ले आनी चाहिए। तभी सभी की कुशल है।

[सरमा निकल जाती है और गणाध्यक्ष उपाध्यक्ष से वार्तालाप

सह ]

अध्यक्षः — पणिकुलं पूर्वतोऽभिक्रुद्धो देवेन्द्रः सरमया चाधुना संसूचित आक्रमिष्यत्यविलम्बम्। घातकतर-शस्त्रास्त्रसन्नद्धैर्देवैःसह युधि वयं ताञ्जेतुं न शक्नुमः सामान्यतः। अतएवात्मरक्षार्थं पलायनम्, संहारार्थञ्च गुप्ताक्रमणमस्माभि र्ग्रहीतव्ये। वरमेषाऽननुमन्यमाना शुनी व्यापादनीया।

उपाध्यक्षः — नहि, नहि, माभूदपरः स्फोटो गण्डस्योपरि। हतायां तस्यां पूर्वतोऽपि तीव्रतरमन्वेषणं भवितु-मर्हति।

अध्यक्षः — किन्त्वस्माकं समक्षे चत्वार एव विकल्पाः। प्रथमः, उत्कोचदानेन सरमानुकूल्यम्। द्वितीयः, सरमा-वधः। तृतीयः, क्षमायाचना-पूर्वकं गोमोचनम्। चतुर्थश्च युद्ध-सज्जा।

उपाध्यक्षः — नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय ! परीक्षितः किं चतुर्षु कश्चित्पन्थाः ?

अध्यक्षः — भवत्समक्ष एव भगिनी-कृता सा शुनी गोधनमपि स्वीकर्तुं नोत्सहते। ननु द्वितीयो विकल्प आचरणीयोऽधुना। स्नानं कृत्वागमिष्यन्त्यास्तस्या अनुष्ठेयं त्वयास्मदभिमतम्। सगरलक्षीर-दानेन किंवा शस्त्राघातेन। अहन्तावदन्यत्र व्रजामि।

[उपाध्यक्षो विचारमुद्रां नाटयति]

उपाध्यक्षः — [द्वौवारिकं] सदुग्धं पात्रद्वयमानय [इतस्ततो भ्रमन् दृश्यते। दौवारिकः सदुग्धं पात्रद्वयमानयति, निष्क्रामति च। उपाध्यक्षः पुटिकामेकामुद्घाट्य, परावृत्य च दुग्धपात्रान्तिकं गत्वा चूर्णं मिश्रयन्निव लक्ष्यते दर्शकैः। सरमा सम्प्राप्नोति]

सरमा — कीदृशी विरसास्ति भवतामेषा रसा ?

उपाध्यक्षः — एवमेव। वयं न पिबामो रसाजलम्।

करता है]

अध्यक्ष — पहले से ही इन्द्र पणियों के वंश पर क्रुद्ध है और अब सरमा द्वारा सूचना दिए जाने पर वह अविलम्ब आक्रमण कर देगा। सामान्य रूप से बहुत घातक शस्त्र-अस्त्रों से सन्नद्ध देवताओं के साथ युद्ध में हम उन्हें जीत नहीं सकते हैं। इसलिए अपनी रक्षा के लिए पलायन और संहार के लिए गुप्त आक्रमण किए जाने चाहिए। हमारी बात न मानती हुई यह कुतिया मार दी जानी चाहिए।

उपा० — नहीं, नहीं। गलगण्ड के ऊपर दूसरा फोड़ा न हो जाये। (मुसीबत के ऊपर अन्य मुसीबत न आ जाये) उसके मारे जाने पर पहले से भी अधिक तीव्रता से अन्वेषण हो सकता है।

अ० — किन्तु हमारे समक्ष चार ही विकल्प हैं। पहला, सरमा को घूस देकर अपने अनुकूल करना। दूसरा, सरमा का वध। तीसरा, क्षमायाचनापूर्वक गौओं को छोड़ देना और चौथा, युद्ध के लिए तैयारी करना।

उपा० — समाधान का अन्य रास्ता नहीं है क्या ? चारों में से कोई मार्ग परखा गया है ?

अ० — आपके सामने ही बहन बनाई हुई वह कुतिया गोधन भी स्वीकार करने के लिए तैयार नहीं है। निश्चय ही अब दूसरा विकल्प परखना चाहिए। स्नान करके लौटने पर हमारा अभीष्ट.... विष वाला दूध देकर या शस्त्र प्रहार से। मैं तब तक दूसरी जगह जाता हूँ।

(उपाध्यक्ष विचारमग्नता का अभिनय करता है)

उपा० — (द्वारपाल को) दूध वाले दो पात्र लाओ [इधर-उधर घूमता हुआ दिखाई देता है। द्वारपाल दूध के दो पात्र लाता है और निकल जाता है। उपाध्यक्ष एक पुड़िया खोलकर और घूमकर दूध के पात्र के समीप जाकर चूर्ण को मिलाता हुआ-सा दर्शकों के द्वारा देखा जाता है। सरमा पहुँच जाती है]

सरमा — आपकी यह रसा नदी कैसी नीरस है!

उपा० — ऐसा ही है। हम रसा का जल नहीं पीते हैं। यहाँ

दुग्धं वा सुरा वा पीयतेऽत्र। अपि तृषा बाधते भवतीम्?

**सरमा** — बाधते! तृषापीडिताऽहं मृतप्रायास्मि।

**उपाध्यक्षः** — [आत्मानं निगूढयन् शङ्काकुल इव दृश्यते दुग्धं यच्छन् तस्यै] अमृतस्पर्धि दुग्धमिदं पीत्वा शाम्यति तृषा सपद्येव।

**सरमा** — दुग्धं .... शत्रुप्रदत्तं दुग्धं ! नाहं पिबामि।

**उपाध्यक्षः** — किं शात्रवं दुग्धदानपानयोः ! [दुग्धं दृष्ट्वा स्वं रोद्धुमसमर्थायाः सरमाया मुखाल्लाला स्रवति, तदनन्तरं शङ्किता दुग्धं पिबन्ती प्रसन्नतरा दृश्यत उत्तरोत्तरम्, वदति च मधुर-वाण्या]

**सरमा** — कियन्मधुरं दुग्धम् ! [क्षणानन्तरम्] का मे शत्रुता भवद्भिः ? युष्माकं विरोधो देवैः सह, न च मया। जानीहि मां स्वभगिनीम्।

**उपाध्यक्षः** — [हृष्टः] वयं सर्वे ते भ्रातरः। अत्रैव स्वावासं विधेहि। प्रतिदिनं त्रिवारं दुग्धं पीत्वा स्वास्थ्यं प्राप्नुहि।

**सरमा** — मां त्रयो देवसैनिकाः प्रतीक्षन्ते रसापारम्। गन्तव्यमेव मया शीघ्रं सूचयितव्यश्च देवराजः।

**उपाध्यक्षः** — स्वसः ! किं सूचयिष्यसि ?

**सरमा** — शोचामि-कथं भविष्यति हितं स्वभ्रातृणाम्।

**उपाध्यक्षः** — [सरमाया अपश्यन्त्या द्वितीयं दुग्धपात्रं स्वेच्छया कराघातेन निपात्य दौवारिकमादिशति] आह! च्युतमधः! हंहो! पुनरानय दुग्धम् [दौवारिको दुग्धमानयति। सरमा तदपि सानन्दं पिबति।]

**सरमा** — अहो ! दिष्ट्यैव प्राप्यत ईदृशं प्राणप्रदं पयः।

**उपाध्यक्षः** — कामधेनुजातायाः क्षीरमिदम्। नित्यमेव लप्स्य-सेऽत्रोषित्वा...। स्वसः ! नेन्द्रो जानीयाद् बृहस्पतेर्गवां स्थितिम्।

**सरमा** — [तूष्णीमास्ते] अस्त्वहं गच्छामि।

दुग्धपान अथवा सुरापान किया जाता है। क्या आपको प्यास सता रही है ?

**सरमा** — सता रही है ! मैं तो प्यास से मरी जा रही हूँ।

**उपा०** — [उसे दूध देता हुआ अपने आपको छुपाता हुआ शंकित-सा दिखाई दे रहा है।] अमृत जैसे इस दूध को पीकर झट से प्यास शान्त हो जाती है।

**सरमा** — दूध... शत्रुओं द्वारा दिए गए दूध को.... मैं नहीं पीती हूँ।

**उपा०** — दूध देने और पीने में कैसी शत्रुता ? (दूध को देखकर स्वयं को रोकने में असमर्थ सरमा के मुख से लार टपकती है। उसके पश्चात् शंकाकुल रहने पर भी दूध पीती हुई उत्तरोत्तर अधिक प्रसन्न दिखाई देती है और मधुर वाणी में बोलती है)

**सरमा** — कैसा मधुर दूध! (एक क्षण पश्चात्) मेरी आपसे क्या शत्रुता ? तुम्हारा विरोध देवताओं के साथ है, मेरे साथ नहीं। मुझे अपनी बहन ही मानो।

**उपा०** [प्रसन्न हुआ] — हम सब तुम्हारे भाई हैं। यहीं पर अपना निवास करो। प्रतिदिन तीन बार दूध पीकर सेहत बनाओ।

**सरमा** — तीन देव-सैनिक रसा नदी के पार मेरी प्रतीक्षा कर रहे हैं। मुझे जल्दी ही जाना चाहिए और इन्द्र को सूचित करना चाहिए।

**उपा०** — बहन ! क्या सूचित करोगी ?

**सरमा** — सोचती हूँ अपने भाइयों का भला कैसे होगा।

**उपा०** — [सरमा के न देखते हुए दूसरे दूध के बर्तन को जान बूझकर हाथ से गिराकर द्वारपाल को आदेश देता है] आह! नीचे गिर गया। अरे! दोबारा दूध लाओ [द्वारपाल दूध लाता है। सरमा उसे भी आनन्दपूर्वक पीती है]

**सरमा** — अहो! ऐसा जीवनदायी दूध भाग्य से ही प्राप्त होता है।

**उपा०** — यह दूध कामधेनु गौ का है। यहाँ निवास करके प्रतिदिन ही प्राप्त करोगी। बहन! इन्द्र बृहस्पति की गौओं के विषय में न जाने।

**सरमा** - [चुप रहती है] अच्छा मैं जाती हूँ [निकल जाती

[निष्क्रामति, गणाध्यक्षः सम्प्राप्नोति]

अध्यक्षः — अप्यपिबद्दुग्धं सा ?

उपाध्यक्षः — पीत्वा स्वर्गता।

अध्यक्षः — साधु, साधु। मृता दुष्टा।

उपाध्यक्षः — जीवन्त्येव स्वर्गं गता।

अध्यक्षः — न दत्तं विषम् ?

उपाध्यक्षः — दत्तम्। विषादपि घातकतरं मधुरं दुग्धम्, यत्पीत्वा सा श्वसन्त्यपि मृता। देवराष्ट्रस्य विश्वस्ता गुप्तचरी दुग्धं पीत्वाधुना तस्य प्रातिकूल्यमाचरितुं विचारयति।

अध्यक्षः — अपि दत्तं तयेदृशं वचनम् ?

उपाध्यक्षः — नैव, न सा ब्रवीति पूर्ववत्कर्कशवचनानि। तस्या नेत्रयोः कृतज्ञता नृत्यन्तीव लक्ष्यते। मन्ये शनैः-शनैः परिवर्तमाना सा देवलोकसम्प्राप्तिपूर्वमेवास्मदीया भविष्य-तीति। उत्कोचग्रहीतुरित्थमेव विनिपातो भवति।

अध्यक्षः — नाहं दुग्धपानमात्रमुत्क्रोचग्रहणं मन्ये।

उपाध्यक्षः — न स्यादेव उत्कोचो भवत्कृते, किन्तु कुक्कुरे-भ्योऽस्त्यैव। प्रत्येकस्य प्राणिनो मूल्यं भिन्नं भिन्नं भवति। अमूल्यो महात्मा दुर्लभ एव जगति।

अध्यक्षः — अप्याशास्से दुग्धं पीत्वा सरमा नास्मद्विरुद्धमाचरिष्यति ?

उपाध्यक्षः — न दृश्यन्त उत्कोचग्राहिणो-ऽपरिवर्तिताः। यथा चोच्यते—

वाणी कर्कशतां विहाय भजते माधुर्यमिश्रं वचः
वक्रा घूर्णितदृष्टिरेव कुरुते पीयूषवर्षां हिताम्।
कट्वास्योऽप्यलसस्तदा, मृगयते कार्याणि चाशुक्रियः
रूपं धारयतीतरत् सरटवन् निर्लज्ज उत्कोचभुक्॥

[वार्तालापपरावुभावेव निष्क्रान्तौ। मध्यवर्तिनी जवनिका पतति। एकपार्श्वतः सरमा, अपरतश्च देवसैनिकाः प्रविशन्ति। सैनिकाः संकेतैः सरमां गवां स्थितिं पृच्छन्ति, सरमा शिरसा निषेधति। सर्वे द्विस्त्रिर्वा परिक्रामन्ति रङ्गमञ्चमन्तर्गमनैबहिरा-

है। गणाध्यक्ष पहुँच जाता है]

अ० — क्या उसने दूध पी लिया ?

उपा० — पीकर स्वर्गलोक चली गई।

अ० — अच्छा, अच्छा। दुष्टा मर गई।

उपा० — जीते हुए ही स्वर्ग चली गई।

अ० — क्या विष नहीं दिया ?

उपा० — विष से भी अधिक घातक मधुर दूध दिया जिसे पीकर वह साँस लेती हुई भी मर गई। इन्द्र की विश्वस्त गुप्तचरी दूध पीकर अब उसके प्रतिकूल आचरण के लिए विचार कर रही है।

अ० — क्या ऐसा वचन दिया ?

उपा० — नहीं, पर वह पहले की तरह कठोर वचन नहीं बोलती है। उसकी आंखों में कृतज्ञता नाचती हुई दिखाई देती है। मैं मानता हूँ धीरे-धीरे बदलती हुई वह देवलोक पहुँचने से पहले ही हमारी हो जाएगी। घूस लेने वाले का ऐसा ही पतन होता है।

अ० — मैं दूध पीने मात्र को घूस लेना नहीं मानता हूँ।

उपा० — आपके लिए यह घूस न हो; किन्तु कुत्तों के लिए तो है ही। प्रत्येक प्राणी का मूल्य भिन्न-भिन्न होता है। संसार में अमूल्य महात्मा दुर्लभ ही है !

अ० — क्या तुम आशा करते हो कि सरमा दूध पीकर हमारे विरुद्ध आचरण नहीं करेगी ?

उपा० — घूस लेने वाले अडिग स्वभाव वाले नहीं दिखाई देते हैं। और जैसे कहा जाता है—

वाणी कठोरता छोड़कर मिठास भरी बातें करती है,
टेढ़ी घूरने वाली नजर हितकारक अमृत-वर्षा करती है।
आकृति से आलसी और रूखे स्वभाव वाला शीघ्रता से काम निबटाना चाहता है। घूस लेने वाला बेशरम गिरगिट की तरह दूसरा रूप धारण कर लेता है।

[बातचीत में लगे हुए दोनों ही निकल जाते हैं। मध्यवर्ती परदा गिरता है। एक तरफ से सरमा और दूसरी तरफ से देव-सैनिक प्रवेश करते हैं। सैनिक संकेतों से सरमा से गौओं की स्थिति पूछते हैं। सरमा सिर से मना करती है।

गमनैश्च। तत उद्घाट्यते मध्यवर्तिनी जवनिका। इन्द्रः सिंहासनाधिरूढो दृश्यते। सरमा शनैः शनैस्तमुपगच्छति, करावग्रे प्रसार्य प्रणमति च]

**इन्द्रः — कैर्हृता गावः ?**
**सरमा —** [वक्रग्रीवा तूष्णीमास्ते]
**इन्द्रः — वद, कस्य वक्षो वज्राघातमाह्वयति ?**
**सरमा —** [नतनयना] **अहं ... भृशं ..... प्रायते....।**

**इन्द्रः —** [रोषताम्राक्षः] **प्रयतमानायां त्वय्यपरिज्ञाताश्चौराः ? को विश्वसिष्यत्यधमे ! त्वयि ?**
**सरमा —** [अधोमुखी] **क्षन्तव्याहम्................ अहन्तु रसापारमपि गता, किन्तु........।**
**इन्द्रः — किन्तु तत्रापि त्वया न कोऽपि गोतस्करो दृष्टः ?**
**सरमा —** [कम्पिता] **यदि मार्गाः प्रशस्ता अभविष्यन्..........**
**इन्द्रः —** [क्रुद्धतरः] **तर्हि सरमा कृतकार्याऽभविष्यदित्येव ते विवक्षा ?**
**सरमा —** [शनैः शनैः] **चौराश्चतुराः प्रतीयन्ते। तैर्जलमार्गो गृहीतः।**
**इन्द्रः — कथं त्वयावगतं तैर्जलमार्गो गृहीत इति ?**
**सरमा —** [गृहीतां मन्यमाना] **रसातटान्न लब्धानि तेषां पदचिह्नानि ?**
**इन्द्रः — किमभवद्रसापारम् ?**
**सरमा —** [विधृतेव] **प्रतीयते धूर्तैश्चौरैर्जलमार्गेणै- वाज्ञातप्रदेशं नीता गावः।**
**इन्द्रः —**

*जिह्वा ते कम्पते कस्माच्छ्रुतमस्ति किमश्रुतम् ?*
*वाक्कथं द्विविधाग्रस्ता व्याजनिन्दास्तुती कुतः ?*
*किमर्थं निन्दितस्यापि गुणः कश्चित्प्रशस्यते ?*
*प्रस्तवीषि पथोऽनेकाञ् शत्रुं रक्षितुमीहसे ?*
*कथं भीतासि तस्मात्त्वं यो हि त्वां बहु मन्यते ?*

सभी दो या तीन बार घूमते हैं। रंगमञ्च से अन्दर आते और बाहर जाते हैं। फिर मध्यवर्ती परदा खोला जाता है। इन्द्र सिंहासन पर बैठा दिखाई देता है। सरमा धीरे-धीरे उसके पास जाती है और हाथ आगे फैलाकर प्रणाम करती है]

**इन्द्र — गौओं को चुराने वाले कौन हैं ?**
**सरमा —** [गर्दन टेढ़ी करके चुप रहती है]
**इन्द्र — बोलो, किसका वक्षस्थल वज्र प्रहार को बुलाता है ?**
**सरमा —** (झुकी हुई आँखों वाली) **मैंने... बहुत... प्रयास किया...।**
**इन्द्र —** (क्रोध से लाल आँखों वाला) **तुम्हारे प्रयत्न करने पर भी चोर नहीं मिले ? नीच! तुम पर कौन विश्वास करेगा ?**
**सरमा —** [नीचे मुँह किए हुए] **मुझे क्षमा करें... मैं तो रसा नदी के पार भी गई थी किन्तु...**
**इन्द्र — किन्तु वहाँ भी तुमने कोई गो-चोर नहीं देखा ?**

**सरमा —** [काँपती हुई] **यदि मार्ग प्रशस्त होते....**
**इन्द्र —** [अधिक क्रुद्ध] **तो सरमा कार्य पूर्ण कर पाती— तुम यही करना चाहती हो ?**
**सरमा —** [धीरे-धीरे] **चोर चतुर प्रतीत होते हैं। उन्होंने जलमार्ग ग्रहण कर लिया।**
**इन्द्र — तुमने कैसे जाना कि उन्होंने जलमार्ग ग्रहण कर लिया ?**
**सरमा —** [अपनी पोल खुली मानती हुई] **रसा के तट से उनके पदचिह्न नहीं दिखाई दिये।**
**इन्द्र — रसा के पार क्या हुआ ?**
**सरमा —** [पकड़ में आई-सी] **लगता है धूर्त चोरों द्वारा जलमार्ग से ही गौएँ अज्ञात-स्थान पर ले जाई गईं।**
**इन्द्र — तुम्हारी जिह्वा किस कारण से काँप रही है ? सुना अनसुना क्यों हो रहा है ? वाणी क्यों द्विविधाग्रस्त है ? निन्दा के बहाने से स्तुति कहाँ से ? किसलिए किसी निन्दित के भी गुणों की प्रशंसा की जा रही है ? अनेक रास्ते प्रस्तुत कर क्या शत्रु की रक्षा करना चाहती हो ? जो तुम्हारा बहुत मान करता रहा है उससे तुम क्यों डरी**

उत्कोचोऽस्ति त्वया नूनं गृहीतोऽस्मद्विपक्षतः ।।
[इन्द्रः पादेन प्रहरति सरमाम्। सा च चीत्कारं कुर्वती भुक्तं वमति। दुग्धगन्धि वमनमवधानेन पश्यन् देवेन्द्रः सेवकमेकमादिशति।]

इन्द्रः — नय चिकित्सालयमेतां सम्प्रापय च पुनश्चेतनामधिगताम्। अन्यदपि प्रष्टव्यमस्ति। [अनुचरस्तथाकर्तुं सरमां वहति। सेनापतिं स्कन्दमभिलक्ष्य] गोहरणं पणिभिः कृतमनुमीयते। तेऽस्माकं प्रतिवेशिनः। देवानां समुन्नतिमसहमाना एतादृशमभद्रमाचरन्ति।
स्कन्दः — आज्ञापयतु देवः पणीनां विनाशाय। न ते स्थातुं शक्नुवन्ति दिनद्वयमपि सुरसेनाविरुद्धमाहवे।
इन्द्रः — मा, मैवम्। पणिराष्ट्रं पूर्वं स्वर्गस्यैवाङ्गमासीत्। पणिषु बहुसंख्यकानामस्माकञ्च पूर्वजः पुण्यश्लोकः कश्यप एव। इत्थमस्माकं स्वजना न ते सर्वे वधार्हाः। तेषां त एव दण्डनीया येऽस्मद्राष्ट्र आतङ्कं प्रसारयन्ति, तस्करवृत्याऽस्मत्प्रजा लुण्ठन्ति च।
स्कन्दः — अन्येऽपि यक्षगन्धर्वकिन्नरादयो देवयोनिविशेषाः सन्ति। ते न कदाचिदपि देवांस्तापयन्ति। कथं पणय एवास्मान् दावयन्ति!
इन्द्रः — न पृथक् पृथक् राष्ट्रं यक्षगन्धर्व-किन्नरादीनाम्। तेषां राज्यानि त्रिपिष्टपकेन्द्रस्याङ्ग-भूतानि, अतएव केन्द्रस्य कृते तेषां विरोधोऽपि नाक्रान्तिजनकः। पणिभिः पृथग् राष्ट्रं स्थापितम्। भिन्नराष्ट्रस्य हिताहिते अपि भिन्ने जाते ! संघर्षशान्तिस्तु तदैव स्थायिनी यदा पूर्ववद् बृहत्तरं स्वर्गराष्ट्रं स्यात्।
स्कन्दः — देवेश ! किं तद् भवितुं शक्यते ?
इन्द्रः — न किञ्चिदसम्भवम्। प्रजा गाव इव परिचाल्यन्ते। प्रजाहितं कर्तुमनसो नेतार इत्थं चिन्तयन्ति चेत्, प्रजा अनुमोदिष्यन्त एव।

हुई हो ? निश्चय ही तुमने हमारे विपक्ष से घूस ली है ?
(इन्द्र पैर से सरमा पर प्रहार करता है और वह चीत्कार करती हुई खाए हुए का वमन करती है। दूध की गन्ध वाले कै को ध्यानपूर्वक देखता हुआ इन्द्र सेवक को आदेश देता है)
इन्द्र — इसे चिकित्सालय में ले जाओ और फिर होश में आ जाने पर इसे लाना। और भी पूछना है। [अनुचर वैसा करने के लिए सरमा को ले जाता है] सेनापति, [स्कन्ध को संकेत करके] लगता है पणियों ने गौओं को चुराया है। वे हमारे पड़ोसी हैं। देवताओं की उन्नति को सहन न करते हुए ऐसा अभद्र व्यवहार करते हैं।
स्कन्द — महाराज, पणियों के विनाश के लिए आदेश दें। वे युद्ध में देवसेना के सम्मुख दो दिन भी नहीं ठहर सकते।
इन्द्र — नहीं, ऐसा नहीं। पणियों का देश पहले स्वर्ग का ही अंग था। बहुसंख्यक पणियों और हमारे पूर्वज उत्तम कीर्ति वाले कश्यप ही थे। इस प्रकार वे हमारे परिवार वाले हैं। वे सभी वध के योग्य नहीं हैं। उनमें से वे ही दण्ड के योग्य हैं जो हमारे देश में आतंक फैलाते हैं और तस्कर-वृत्ति से हमारी प्रजा को लूटते हैं।
स्कन्द — यक्ष, गन्धर्व, किन्नर आदि दूसरे देवजाति-विशेष के लोग हैं। वे कभी भी देवताओं को पीड़ित नहीं करते। पणि-जाति के लोग ही क्यों हमें सताते हैं ?
इन्द्र — यक्ष, गन्धर्व, किन्नर आदि के अलग-अलग राष्ट्र नहीं हैं। उनके राज्य त्रिपिष्टप केन्द्र (तिब्बत) के अंग हैं। इसलिए केन्द्र से उनका विरोध भी आक्रामक नहीं है। पणियों द्वारा अलग राष्ट्र की स्थापना की गई है। भिन्न राष्ट्र के हित और अहित भी भिन्न हो गए हैं। संघर्ष की शान्ति तो तभी स्थायिनी होगी जब पूर्ववत् अधिक बड़ा स्वर्ग-राष्ट्र हो।
स्कन्द — हे देवेश! क्या वैसा हो सकता है ?
इन्द्र — कुछ भी असम्भव नहीं है। प्रजाएँ गौओं की तरह चलाई जाती हैं। यदि प्रजाहित चाहने वाले नेता इस प्रकार सोचते हैं तो प्रजाएँ अनुमोदन करेंगी ही।

